# भूगोल हिन्दोस्तान

## भाग व परिम

भूगोल—भूगोल शब्द से मतलब पृथिवी के बयान से है, जिसके द्वारा पृथिवी के तल पर का, जिसपर हम रहते हैं, या समुद्र-तल का, जिसपर हम जहाज़ों द्वारा भ्रमण करते हैं हाल मालूम होता है।

**भूगोल के भाग**—भूगोलविद्या तीन भागों में बांटी गई है।

**( १ ) प्राकृतिक भूगोल**—जिसमें कुल पृथिवी का हाल, उसके तल पर की तबदीलियां और उनके कारण साफ साफ वर्णन किये जाते है

**( २ )राज सम्बन्धी भूगोल**—जिसमें कुल पृथिवी के मुल्कों के विभाग, शहर और क़सबों की कैफियत मालूम होती है।

**( ३ )भूगोल आम**—जिसमें प्राकृतिक भूगोल के साथ हर मुल्क की आबोहवा, पैदावार और रहनेवालों की कैफियत मालूम की जाती है।

**भूगोल सीखने का ढंग**—(१) भूगोल सीखने का सबसे अच्छा ढंग यह है कि हर जगह भ्रमण करे और चीज़ों को अपनी आखों से देखे,क्योंकि भ्रमण करने से भूगोल का हाल बहुत कुछ

मालूम होसकता है । किताबों को ध्यान से पढ़ने और नक्शों के देखने से भी बहुत कुछ जानकारी बढ़जाती है ।

**नक्शा**—कुल पृथिवी की और उसके जुदे जुदे हिस्सों की तसवीरों को कहते हैं, जिन पर उसके हिस्से, नदी, पहाड़, झील, व शहर इत्यादि दिखलाये जाते हैं ।

**ब्योहार**-नक्शे को दीवार या लकड़ी की तिपाई पर लटकाकर किसी नोकदार लकड़ी से ( जिसको पोइंटर कहते हैं ) पहले उसकी चारों सीमा मालूम करो, उसके बाद उसकी लम्बाई चौड़ाई किसी डोरे से नापकर उस पैमाने की मदद से, जो नक्शे के एक कौने में दिया हुआ है, मीलों में मालूम करो । फिर पहाड़ों की उंचाई, नदियों की लम्बाई, उनके रुख, व बहाव इत्यादि का हाल मालूम करो इसी तरह शहरों व कसबों के स्थान और दूरी इत्यादि मालूम करो।

**फ़ायदे**—नक्शे के द्वारा भूगोल बहुत जल्द और सहज ही से याद हो जाता है । पृथिवी पर की हर एक चीज़ की जगह और दूसरे हालात भीजान लिये जाते हैं । देखने, सोचने और विचार करने की शक्ति बढ़ती है ।

## पैमाना ।




**पैमाना**—जिस नाप में कोई नक्शा खींचा जाता है, उसको पैमाना कहते हैं । किसी दूरी को छोटे व बड़े पैमाने में जान सकते हैं । जैसे इस पैमाने में एक इंच सौ मील के बराबर माना गया है,

यानी नक्शे में जिन दो स्थानो में एक इंच की दूरी है, वे स्थान एक दूसरे से १०० मील की दूरी पर होंगे। एक स्थान से दूसरे स्थान की दूरी दिखलाने के वास्ते पैमाने की ज़रूरत होती है। जैसे हम एक मील का फासला नक्शे पर दिखलाना चाहते है. तो चूंकि एक मील का लम्बा कागज़ लेने में कठिनता होगी, इस लिये एक मील को एक इंच या आधइंच मान लेंगे। जैसे अगर किसी मदरसे का कमरा २० फीट लम्बा और १० फीट चौड़ा है, तो उसकी लम्बाई चौड़ाई से दूनी मान लेंगे और एक फीट को एक इंच या आध इंच मानेंगे।

**प्रश्न**– (१) भूगोल शब्द की परिभाषा बताओ (२) भूगोल के भाग परिभाषा सहित बताओ [३] तुम किस प्रकार का भूगोल पढ़ते हो [४] भूगोल सीखने का सब से अच्छा ढंग क्या है [५] भूगोल शब्द की व्युत्पत्ति करो [६] नक्शे और पैमाने की परिभाषा बताओ [७] नक्शे को किस प्रकार काम में लाना चाहिये [८] पैमाने की तस्वीर बनाओ और इसका लाभ बयान करो [९] अगर पैमाना न बनाया जाता तो क्या हानि होती [१०] अगर तुम अपने मदरसे के बड़े कमरे का नक्शा बनाना चाहो तो बताओ, पहिले तुम क्या करोगे ?

## दिशाएं।

दिशाएं--चार होती है; उनके प्रगट करने के लिये दो रेखाओं की आवश्यकता होती है, जो एक दूसरे को एक बिन्दु पर काटती है। नक्शे में दिशाएं ठीक इसीप्रकार होती है, जैसे कि इस नक्शे में है; अर्थात् ऊपर की तरफ उत्तर, नीचे की तरफ दक्षिण दायें हाथ को पूर्व और बांये हाथ को पश्चिम होगा।

सिवाय इन चार दिशाओंके इनके बीच चार दिशाएं और होती हैं, जैसे उत्तर–पूर्व के कोने को ईशानकोन उत्तर–पश्चिम

के कौने को वायव्यकोन दक्षिण-पश्चिम के कौने को नैऋत्य कोन और दक्षिण-पूर्व के कौने को आग्नेय कोन कहते हैं।

उत्तर

वायव्यकोन ईशानकोन

पश्चिम



पूर्व

नैऋत्यकोन आग्नेयकोन

दक्षिण

## दिशाएं जानने की रीतियां।



**दिशाएं जानने की रीति**—दिशाएं जानने की तीन रीतियां हैं

(१) **निकलते हुए सूरज से**: अर्थात अपना मुंह निकलते हुए सूरज की तरफ करके खड़े हो तो मुंह के सामने पूर्व होगा, पीठ की तरफ पश्चिम होगा, दायें हाथ की ओर दक्षिण और बाये हाथ की ओर उत्तर होगा।

(२) ध्रुवतारे से-यह तारा रात के समय सदा उत्तर की ओर रहता है। इसकी तरफ़ मुंहकर के खड़े हो तो मुंह उत्तर को पीठ दक्षिण को, दायां हाथ पूर्व को और बायां हाथ पश्चिम को होगा ।



(३) कुतुबनुमा से-यह एक छोटीसी डिबिया होती है, जिसकी सूई चौरस जगह में रखने से हमेशा उत्तर की ओर रहती है। बस जब उत्तर मालूम होगया तो शेष दिशायें भी मालूम होसकती हैं।

प्रश्न—[१] रात के समय यदि दिशाएं मालूम करनी चाहें तो किस प्रकार करेंगे [२] क्या कारण है कि ध्रुव तारे से हम चारों दिशाएं जान लेते हैं (३) अगर हम अपना मुंह दक्षिण की ओर करके खड़े हों तो बताओ हमारे सीधे हाथ की ओर कौनसी दिशा होगी ( ४ ) अगर हम किसी चौकोर कमरे के चार बराबर के टुकड़े—जो दो रेखाओं से उत्तर से दक्षिण को और पूर्व से पश्चिम को खिंची हुई हों करलें, और फिर हम उत्तर के कोने से पश्चिम के कोने को उस वर्ग की रेखा पर चलें तो बताओ आधी दूरी पर पहुंचकर उस बिन्दु से जहां दोनों रेखाएं मिलती हैं, हम किस तरफ होंगे और अगर बाकी का आधा हिस्सा भी खतम करलें तो किस तरफ होजायंगे (५) उस यन्त्र का नाम बताओ, जिससे हम हर समय दिशाएं मालूम कर सकते हैं ( ६ ) दिशाएं जानने की कौन कौन सी रीतियां हैं हर एक को बताओ।

## अक्षांश और देशान्तर ।

अक्षांश



देशान्तर



**गोला**—वह गोल वृत्त है, जिसके ऊपर का हरएक बिन्दु उस के केन्द्र से बराबर दूरी पर हो।

**गोलार्द्ध**—जब किसी गोले में दो बराबर हिस्से कर लिये जावें तो हर एक उनमें से गोलार्ध कहलावेगा।

**मध्याह्न रेखा**—वह कल्पित रेखा है, जो उत्तर से दक्षिण को ध्रुवों पर होकर जाती है और पृथिवी के दो बराबर भाग करती है। ये सब रेखाएं आपस में बराबर होती हैं। उस एक रेखा को, जहां से पूर्वी और पश्चिमी फासले नापे जाते हैं, **प्रथम मध्याह्न रेखा** कहते हैं और इस फासले को, जो इस रेखा से पूर्व और पश्चिम की ओर नपा है, **देशान्तर** कहते हैं। पूर्वी फासले को **पूर्वी देशान्तर** और पश्चिमी फासले को **पश्चिमी देशान्तर** कहते हैं। यह दूरी ज्यादह से ज्यादह १८० दरजे की होती है।

**भूमध्य रेखा**—वह कल्पित रेखा है, जो पृथिवी के चारो ओर

पूर्व से पश्चिम को खिंची हुई है और पृथिवी के दो बराबर हिस्से उत्तरी व दक्षिणी करती है।

**परिधि**—वह गोल रेखा है, जो किसी गोला के चारों ओर खिंची होती है।

**व्यास**—जो रेखा किसी गोला के केन्द्र में होकर परिधि के किनारे तक खींची जावे। **अक्षांश रेखा**—जो रेखाएं भूमध्य रेखा के समानान्तर उत्तर व दक्षिण खिंची हुई है, उनको **अक्षांश रेखा** कहते हैं। भूमध्य रेखा से उत्तरी फासले को **उत्तरी अक्षांश**—और दक्षिणी फासले को **दक्षिणी अक्षांश** कहते है। यह ज्यादह से ज्यादह ९० दरजे का होता है।

**अक्ष (कीली)**—उस कल्पित रेखा को कहते हैं, जो दोनों ध्रुवों पर होकर गुज़रती है और जिस पर पृथ्वी घूमती है। कीली के हर एक सिरे को ध्रुव कहते हैं। ऊपर वाले को उत्तरी ध्रुव और नीचे वाले को दक्षिणी ध्रुव कहते हैं।

प्रश्न—(१) मध्यान्ह रेखा, प्रथम मध्यान्ह रेखा, भूमध्य रेखा, और अक्षांस रेखा और देशान्तर की परिभाषा बताओ। (२) अक्षांश और देशान्तर कहां से नापा जाता है (३) ज्यादह से ज्यादह अक्षांश और देशान्तर कितना होता है। (४) अक्षांश और देशान्तर जानने से क्या फायदा है (५) क्या अक्षांश की सब रेखाएं आपस में बराबर होती है (६) अगर हम भूमध्य रेखा से ९० दरजे

उत्तर को चले जावें तो बताओ हम कहां होंगे। (७) एक आदमी उत्तरी ध्रुव से ६० दरजे दक्षिण को चला और दूसरा दक्षिणी ध्रुव से उत्तर को उसी प्रकार चला तो बताओ वे कहां मिलेंगे (८) परिधि, व्यास, कीली, गोला और गोलार्ध की परिभाषा करो और एक गोले की शकल बनाकर सब बातें उसमें दिखाओ ?

## कटिबंध।

**कर्करेखा**—यह कल्पित रेखा है, जो भूमध्य रेखा के समानान्तर उससे २३ $\frac{१}{२}$ दरजे उत्तर में खिंची है।

**मकर रेखा**—यह कल्पित रेखा है, जो भूमध्य रेखा के समानान्तर उससे २३ $\frac{१}{२}$ दरजे दक्षिण में खिंची है।

**उत्तरी ध्रुव वृत्त**—यह रेखा है, जो उत्तरी ध्रुव से २३ $\frac{१}{२}$ दरजे दक्षिण की तरफ खिंची है।

**दक्षिणी ध्रुव वृत्त**—यह रेखा है, जो दक्षिणी ध्रुव से २३ $\frac{१}{२}$ दरजे उत्तर की तरफ़ खिंची है।

**कटिबंध**-गरमी और सर्दी के ख़याल से पृथिवी को पांच हिस्सों में बांट दिया है।

(१) **उष्ण कटिबंध**-यह हिस्सा, जो भूमध्य रेखा के दोनों ओर कर्करेखा और मकर रेखा के बीच में है। चूंकि भूमध्य रेखा पर सूरज हमेशा सामने रहता है, इस लिये यहां बहुत ज्यादह गरमी रहती है।

(२) उत्तरी मध्य कटिबंध-जो कर्क रेखा और उत्तरी ध्रुव वृत्त के बीच में है। यहां गरमी व सरदी बराबर की होती है।

(३) दक्षिणी मध्य कटिबंध–जो मकर रेखा और दक्षिणी ध्रुववृत्त के बीच में है। यहां भी गरमी सरदी बराबर की होती है।

(४) उत्तरी शीत कटिबंध–दक्षिणी ध्रुव वृत्त में है।

(५) दक्षिणी शीत कटिबंध–दक्षिणी ध्रुव वृत्त में है।

ये दो टुकड़े बिल्कुल ठंढे हैं, क्यों कि सूरज की किरने यहां बिल्कुल तिरछी पड़ती हैं।

**प्रश्न**–क्या कारण है कि उष्ण कटिबंध ऐसा गरम रहता है ( २ ) उष्ण कटिबंध किन दो रेखाओं के बीच में है [ ३ ] गरमी और सर्दी बराबर की कहां होती है (४) जब कि गोलार्ध १८० दरजे का माना गया है तो बताओ हरएक टुकड़े का क्या विस्तार होगा और कौन टुकड़ा सबसे बड़ा होगा (५) एक गोला बनाकर उस मे हर एक कटिबंध को दिखलाओ (६) उष्ण कटिबंध का कौनसा हिस्सा ज्यादह गरम होगा, क्या, यह गरमी उत्तर या दक्षिण जाने से कम हो जायगी (७)सबसे ज्यादह सर्दी कहां पड़ती है, उसका क्या कारण है(८)ज़मीन के किस हिस्से पर सूरज की किरने बिल्कुल सीधी पड़ती है और किस हिस्सो पर तिरछी।

## पृथिवी ।

**आकार**-पृथिवी नारंगी की तरह गोल है, परन्तु ध्रुवों के पास वह कुछ चपटी है। चूंकि उसका विस्तार हमारे क़द के मुक़ाबले में बहुत ज्यादह है, इस लिये वह हमको गोल नहीं दिखलाई देती। अगर किसी ऊंचे टीले पर चढ़कर हम अपने चारों तरफ़ निगाह करें तो किसी क़दर ज़मीनदूर तक दिखलाई देगी, लेकिन फिर भी चपटी ही नज़र आवेगी। इस तरह निगाह करने से हमको अपने चारों तरफ एक ऐसा गोला दिखलाई देगा, जहां पृथिवी और आकाश मिलते हुए दिखलाई देते हैं इस गोले को क्षितिज कहते हैं। पृथिवी कीपरिधि २५००० मील और व्यास ८००० मील के लगभग है इसका ऊपरी हिस्सा थल और जल से ढका हुआ है, लेकिन जल स्थल से तिगुने के लगभगहै।

**पृथिवी के गोल होने का सबूत**-पृथिवी के गोल होने के बहुत से सबूत हैं। ( अ ) जब कि कोई जहाज़ समुद्र में आता है तो पहले उसका मस्तूल दिखलाई देता है और ज्यों ज्योंजहाज़ पास आता जाता है, उसके नीचे के हिस्से दिखलाई देने लगते हैं। अगर पृथिवी गोल न होती तो कुल जहाज़ एक साथ दिखलाई देता। इसी तरह पृथिवी पर पहले पहाड़ोंकी चोटी देखलाई देती है, बाद उसके नीचे का हिस्सा। (ब) चन्द्रग्रहण में जो परछाई पृथिवी की चन्द्रमा पर पड़ती है, वह हमेशा गोल होती है और सिवाय गोल चीज़ के दूसरी चीज़ की गोल परछाई

नहीं होसकती । ( स ) पृथिवी पर एक तरफ सीधे चले जाने से, हम फिरउसी जगह आजाते हैं, जहां से हम पहिले चले थे। (द) जव सूर्य निकलता है, तो पहिले उन जगहोंमें दिखलाई देता है, जो ज्यादह ऊंची होती हैं और वाद को नीची जगहों में दिखलाई देता है । इसी तरह जब छिपताहै तो पहले मैदानों पर से गायव होता है, फिर ऊंची जगहों में दिखलाई देना वंद होजाता है। ( य ) सूर्य्यमंडल में मानिन्द और ग्रहों के पृथिवी भी एक ग्रह है और जब कि सब ग्रह गोल होते हैं तो पृथिवी भी गोल होनी चाहिये । ( फ ) जब कि कोई नहर खोदी जाती है तो एक मील में आठ इंच की निचाई देते हैं, जिस में सब जगहोंमें पानी की गहराई एकसी रहे ।

ग्रहण–दो तरह के होते हैं ( १ ) चन्द्र ग्रहण और( २ )सूर्य ग्रहण । पृथिवी और चन्द्रमा की रोशनी सूर्य से मिलती है। पृथिवी सूर्य के चारों तरफ़ घूमती है और चन्द्रमा पृथिवी के चारों ओर घूमता है । इससे प्रगट हुआ कि जब पृथिवीसूर्य और चन्द्रमा के बीच में आजायगी तब वह सूर्य की रोशनी को चन्द्रमा पर जाने से रोकेगी, बस जितना हिस्सा चन्द्रमा का पृथिवी से ढका रहेगा, वहीं अंधेरा दिखलाई देगा वही चन्द्रग्रहण होगा ।

और जब चन्द्रमा पृथिवी और सूर्य के बीच में आजाता है तब वह सूर्य की रोशनी को पृथिवी पर जाने से रुकता है और सूर्यके जितने हिस्से को चांद ढकता है उतने हीमें सूर्य ग्रहण होता है और सूर्य के इसी हिस्से में अंधकार दिखलाई देता है ।


सूर्य्यग्रहण
पृथ्वी
सूर्य्य


चन्द्रग्रहण
पृथ्वी
सूर्य्य
नवग्रह


पृथ्वी
बुध
शुक्र
मंगल
वृहस्पति
शनैश्चर
यूरेनस


२०मार्च
बसन्त
जाड़ा
२१जून
गरमी
पतझड

**सूर्य मंडल**—सूर्य पृथिवी और दूसरे ग्रह और उन ग्रहोंके चारों ओर घूमनेवाले उपग्रह मिलकर सूर्य मंडल कहलाता है।

पृथिवी के अतिरिक्त सात और बड़े बड़े ग्रह सूर्य के चारों ओर अलग अलग दूरी से घूमते हैं: जैसा कि तसवीर में देखने से मालूम होगा कि सूर्य पृथिवी से १३ लाख गुना बड़ा है। सूर्य से सब ग्रहों मे रोशनी पहुंचती है।

**चाल**—पृथिवी ठहरी हुई नहीं है, जैसा कि हमको मालूम होता है. बल्कि उसमें दो चालें हैं। प्रथम दैनिक गति, जिससे वह अपनी कीली या धुरी पर चौबीस घंटे में एकबार घूम जाती है और जिसकी वजह से दिन और रात होते हैं। इस गति में पृथिवी पश्चिम से पूर्व को जाती है, जिसके कारण सूर्य पूर्व में निकलता हुआ मालूम होता है पर असल में वह बिलकुल ठहरा रहता है। ज़मीन का जो हिस्सा सूर्य की तरफ़ होता है, वहां दिन और जो हिस्सा सूर्य से हटा हुआ होता है, वहां रात होती है। दूसरी वार्षिक गति, जिससे पृथिवी सूर्य के चारों ओर एक बार ३६५ दिन ६ घंटे में यानी १ साल में घूमती है और जिसके कारण मौसिम बदलते हैं। मौसिम चार होते हैं। यानी जाड़ा, वसंत, गरमी, पतझड़। इनमें से हर एक तीन तीन महीने का होता है।

---

*नोट—गरमी मे दिन बड़े होते है और रात छोटी। इसके विरुद्ध जाड़े में रात बड़ी होती है और दिन छोटे। लेकिन भूमध्य रेखा पर रात दिन हमेशा बराबर होते है २१ मार्च और २२ सितम्बर को भी रात दिन हर जगह बराबर होते है, यानी हर एक बारह बारह घंटे का होता है।

प्रश्न—१ पृथिवी की शकल कैसी है, क्या कारण है कि वह हमको गोल दिखलाई नहीं देती २. ज़मीन के गोल होने के कुछ सबूत बयान करो ३. क्षितिज की परिभाषा बताओ, पृथिवी की परिधि और व्यास कितना है ४ चन्द्रग्रहण किस प्रकार होता है, एक शकल ऐसी बनाओ, जिसमें चन्द्रग्रहण का होना साबित हो ५. सूर्यमण्डल किसे कहते हैं, उसमें कौन कौन ग्रह शामिल है ६. पृथिवी मे कै गति हैं. इनके कारण पृथिवी पर क्यों तबदीलियां पैदा होती है ७. पृथिवी तल पर जल और स्थल का मुकाबिला करो ८. मौसिम कै होते है, वे एक दूसरे के बाद क्योंकर आते हैं ९. दिन और रात कब और कहां बराबर होते हैं १०.गरमियों मे दिन बड़े और रात छोटी क्यों होती हैं।



## स्थल के भाग

**महाद्वीप**—पृथिवी के उस बडे भाग को कहते हैं जिसमें बहुत से मुल्क हों, जैसे एशिया।

**मुल्क**—महाद्वीप के उस बड़े भाग को कहते हैं, जिसमें बहुत से सूबे हों, जैसे हिन्दोस्तान।

**सूबा या प्रेसीडेन्सी**—मुल्क के उस भाग को कहते हैं, जिसमें कई कमिश्नरियां हों और वह एक लेफटनेन्टगवर्नर या चीफ़ कमिश्नर की हुकूमत में हो, जैसे संयुक्तदेश आगरा व अवध

**कमिश्नरी**—सूबे के उस हिस्से को कहते हैं जिसमें कई ज़िले हों और वह एक कमिश्नर के आधीन हो, जैसे आगरा।

**ज़िला**—उसे कहते हैं जो एक डिप्टी कमिश्नर या कलेक्टर की हुकूमत में हो. जैसे मथुरा। +

**राजधानी**—किसी मुल्क या सूबे के उस शहर को कहते हैं, जहां उस मुल्क या सूबे का बड़ा हाकिम रहता हो; जैसे इलाहाबाद, देहली आदि।

**व्यापारिक शहर**—उस शहर को कहते हैं, जहां बहुत ज्यादह व्यापार होता हो, जैसे कानपुर।

**द्वीप** पृथिवी के उस हिस्से को कहते हैं, जो चारों तरफ पानी से घिरा हो, जैसे लंका। +

**द्वीपसमूह**—बहुत से द्वीपों के झुंड को कहते हैं जैसे लकद्वीप, मालद्वीप।

**प्रायद्वीप**—स्थल का वह हिस्सा जिसके तीन ओर पानी हो, जैसे काठियावाड़।

---

+नोट—ज़िला आईनी, उसे कहते है जिसमे फ़ौज़दारी और दीवानी की अदालतें अलग अलग हों, जैसे बनारस। और ज़िला ग़ैर आईनी उसे कहते है, जिस में फ़ौज़दारी व दीवानी की अदालतें अलग अलग न हों, बल्कि एक ही हाकिम की हुकूमत में हों. जैसे गढवाल।

×नोट—द्वीप दो प्रकार के होते हैं। एक महाद्वीपीद्वीप जो किसी बड़े द्वीप या प्रायद्वीप के पास हों, जैसे लंका। दूसरे महासागरी द्वीप, जो दूर समुद्र मे हों, जैसे एंडमान, निकोबार।

डमरूमध्यस्थल के उस सकड़े हिस्से को कहते हैं, जो अपने से दो बड़े हिस्सों को मिलाता हो, जैसे, क्रा डमरूमध्य।

**अन्तरीप**—पृथिवी के उस सकड़े हिस्से को कहते हैं, जो [illegible] ( नोकदार ) दूर तक समुद्र के भीतर चला गया हो, जैसे कुमारी अन्तरीप। *

## किनारा।




**किनारा**—पृथिवी के उस हिस्से को कहते हैं, जिससे समुद्र का पानी आकर टकराता हो, जैसे कारमंडल किनारा। नदी इत्यादि के दोनों ओर की पृथिवी को भी किनारा कहते हैं। *

**पहाड़**—पृथिवी के उस ऊंचे हिस्से को कहते हैं, जो आस पास की ज़मीन से दो हज़ार फ़ीट से ज्यादह ऊंचा हो, जैसे हिमालय पहाड़।

**पर्वत-श्रेणी**—उन पहाड़ों को कहते हैं जो दूर तक आपस में मिली हुई चली गई हों, जैसे हिमालय या उसकी तरहटी।

---

*नोट—अगर कोई पहाड़ी समुद्र के भीतर चली गई हो तो उसको प्रोमोंटरी कहते हैं।

*नोट—अगर दरिया के बहाव की ओर मुंह करके खड़े हों तो दाहिने हाथ का दायां किनारा और बायें हाथ का बायां किनारा होगा।

**पहाड़ का दामन**--पहाड़ के नीचे की पृथिवी को कहते हैं, जो उसके किनारे किनारे चली गई हो।

**ज्वालामुखी पहाड़**-वे पहाड़ हैं जिनमें से आग निकलती है, जैसे नगर कोट की पहाड़ी।

**पहाड़ी**--कम ऊंचे पहाड़ को कहते हैं, जिनकी उंचाई दो हज़ार फ़ीट से कम हो, जैसे अरबली।+

**दर्रा या पास**-दो पहाड़ या पहाड़ियों के बीच के तंग रास्ते को कहते हैं, जैसे दर्रा ख़ैबर।

**घाटी**--पहाड़ या पहाड़ियों से घिरी हुई, नीची ज़मीन को कहते हैं, जहां कोई नदी बहती हो, जैसे काश्मीर की घाटी।

**प्लेटो या टेबुललैंड**--उस चौरस मैदान को कहते हैं, जो किसी क़दर ऊंचा हो, जैसे मालवा का प्लेटो।

**मैदान**--पृथिवी के उस हिस्से को कहते हैं, जो चौरस हो जैसे उत्तरी हिन्दुस्तान का मैदान।

**रेगिस्तान**--उन बड़े मैदानों को कहते हैं, जहां बालू हो, जैसे थर का रेगिस्तान।

**नख़लिस्तान या ओसिस**--उन हरीभरी जगहों को कहते हैं, जो किसी रेगिस्तान में मौजूद हों और जहां पानी भी पाया जावे।

---

+नोट--पहाड़ों के ऊपर के सिरों को चोटी कहते हैं। ज्वालामुखी पहाड़ के मुंह को जिस में से आग निकलती है, क्रेटर कहते हैं।

ऐसे टुकड़े अरब के रेगिस्तान में ज्यादह पाये जाते हैं।

**जंगल**--उस ज़मीन को कहते हैं, जो गुंजान दरख्तों से भरी हो, जैसे क़जलीबन, सुन्दरवन।

**बेसिन**--वह कुल पृथिवी जो किसी नदी या उसकी सहायक नदी या नदी की शाखों से सींची जाती हो, जैसे गंगा क बेसिन।

**वाटर शेड**--उस ऊंची पृथिवी को कहते हैं, जो दो बेसिन के बीच में हो, जैसे सतपुड़ा पहाड़, नर्बदा और ताप्ती के बीच में है।

**डेल्टा**--पृथिवी के उस भाग को कहते हैं, जो त्रिभुजाकार नदी के दहाने पर उसकी धाराओं से बनजाता हो, जैसे गोदावरी का का डेल्टा।

**दोआबा**--पृथिवी के उस हिस्से को कहते हैं, जो दो नदियों के बीच में हो, जैसे रचना दोआब।

**बन्दरगाह**--वह शहर है जो किसी समुद्र के किनारे या नदी के किनारे पर हो और जहां पर जहाज़ से माल उतरता और लदता हो, जैसे बम्बई।

## पानी के भाग।

**महासागर**--पानी के सबसे बड़े हिस्से को कहते हैं, जैसे हिन्द महासागर।

**सागर**--पानी के उस हिस्से को कहते हैं, जो महासागर से छोटा हो और किसी कदर ज़मीन से घिरा हो, जैसे अरब सागर।

खाड़ी--पानी के उस हिस्से को कहते हैं, जो दूर तक पृथिवी
अन्दर चला गया हो, जैसे बंगाले की खाड़ी ।

झील--पानी के उस हिस्से को कहते हैं, जो चारों ओर
की से घिरी हो, जैसे सांभर झील । *

लगून--खारे पानी की झील, जो समुद्र के किसी कदर हिस्से
अलग होजाने के कारण उसके किनारे बन जाती है, जैसे चिल्का।

मुहाना--पानी के उस तंग हिस्से को कहते हैं, जो पानी के
वड़े हिस्से को मिलाता हो, जैसे पाक का मुहाना ।

नदी--मीठे पानी की उस कुदरती धार को कहते हैं, जो किसी
हाड़ या झील से निकलकर समुद्र, झील या किसी दूसरी नदी
जाकर गिरे, जैसे गंगा ।

फर्थ या स्चोरी--नदी के उस चौड़े हिस्से को कहते हैं जो
समुद्र में गिरते समय होजाता है ।

सहायक नदी--वह नदी है, जो किसी दूसरी नदी में जाकर
गिरे, जैसे जमुना गंगा की सहायक नदी है ।

नदी की शाखा--वह नदी है, जो किसी नदी से निकलकर
समुद्र तक अलग वही हो, जैसे हुगली ।

---

* नोट--झील चार तरह की होती है (१) वह झील जिससे पानी आवे और निकल भी जावे (२) वह झील जिससे पानी आवे लेकिन निकले नहीं (३) वह झील जिससे पानी निकल जावे लेकिन आवे नहीं (४) वह झील जिसमें न तो पानी आवे और न निकल जावे। यानी न तो कोई नदी उसमें आकर गिरती हो और न कोई नदी उसमें से निकलती हो ।

**निकास**--नदी के निकलने की जगह को कहते हैं, जैसे गंगा का निकास गंगोत्री पहाड़, हिमालय के उत्तर में है।

**दहाना**--नदी के गिरने की जगह को कहते है जैसे गंगा का दहाना बंगाले की खाड़ी है।

**संगम**--दो नदियों के मिलने की जगह को कहते हैं, जैसेगंगा और जमुना का संगम इलाहाबाद में है।

**झरना**--नदी के किसी ऊंची जगह से नीचे गिरने को कहते हैं।

**सोता**--उस जगह को कहते है, जहां से पानी पृथिवी या पहाड़ के अन्दर से निकलता हो।

**नहर**--पानी की उस बनाई हुई धार को कहते हैं, जो किसी नदी में से काटकर सिंचाई के वास्ते लेगये हों।

**ज़रूरी बातें**--(१) ज्यादह चौड़ी खाड़ी को **खोर** या **आखात** या **खाल** कहते हैं (२) **आबदाना** वह रास्ता, नदी का जहां होकर वह बहे। **चेनल**मुहाना से चौड़े पानी के रास्तेको कहते हैं **गांव** जो आबादी शहर से छोटी हो और जिसमें चन्द झोंपड़े हों। **शहर** जो गांव से बड़ा हो और जिसमें बहुत से आदमी रहते हों। (३) प्रायद्वीप का रुख बहुधा दक्षिण की ओर होता है। थोड़े मे प्रायद्वीप ऐसे होंगे, जिनका रुख दूसरी तरफ़ हो। (४) ज्वाला मुखी पहाड़ विशेषकर समुद्र के किनारे के मुल्कों में तथा द्वीपों में पाये जाते है क्योंकि पृथिवी के नीचे जो आग है वह पानी के मिलाप के कारण ज़ोर कर ऊपर उठती है और बहुतसा हिस्सा खुश्की का ऊंचा होजाता है।

प्रश्न--(१)द्वीप कौन प्रायद्वीप, मुहाना और डमरूमध्य, साहिल और किनारा पर्वत श्रेणी और पहाड की तरहटी मे क्या फरक है ? (२) दो नदियों के मिलने की जगह को क्या कहते है। नदी का दायां और बायां किनारा कैसे मालूम करते हैं (३) मैदान, घाटी. टेबुललैंड, खाडी अन्तरीप और दर्रा की परिभाषा लिखो और एक २ मिसाल बताओ। ज्वालामुखी पहाड किसको कहते है और उसका दूसरा नाम क्या है ? [४] इन शब्दों में आपस में क्या अन्तर है.—झरना व वाटरशेड, सागर व खाडी, महाद्वीप व महासागर (५) नदी किसको कहते है। सहायक नदी और नदीकी शाखामें क्या फ़र्क है (६) झील किसको कहते है और वे कै किस्म की होती है। हर एक की परिभाषा लिखो(७) झील, मुहाना और खाडी का अंतर लिखो (८) दो नदियों के बीच की ऊंची पृथिवी को क्या कहते है [ ६ ] प्रायद्वीप का रुख आम तौर पर किस तरफ को होता है इस कायदेके विपरीत एक मिसालबतलाओ[१०]डमरूमध्य और प्रायद्वीपका विलोम बतलाओ [११] समुद्र के किनारों की झीलों को क्या कहते हैं और वे किस तरह बनती है [१२] दो पहाडों के बीच के तंग रास्ते को क्या कहते है [१३] अगर हम किसी मुहाने को मिट्टी से भरदे तो बताओ कौन चीज अलग हो जावेगी और कौनसी मिल जायगी [१४] ज्वालामुखी पहाड़ आम तौर पर कहां पाये जाते हैं और इनसे पृथिवी की शक्ल मे क्या फर्क होजाता है ॥

## हिन्दोस्तान ।

प्रायद्वीप हिन्दोस्तान जिसको भारतवर्ष और भारतखगड भी कहते है, महाद्वीप एशिया का दक्षिणीहिस्सा है। यह मुल्क बहुत हरा भरा और आबाद है और इस तरह चारों ओर पहाड़ों और समुद्रों से घिरा है कि कोई क़ौम सुगमता से यहां नहीं आसकती आबादी गुंजान है, आबोहवा मातदिल है और ज़मीन उपजाऊ है। पहिले हिन्दू राजे इस मुल्क पर हुकूमत करते थे, उनके पीछे मुसलमानों का राज हुआ और फिर अंगरेज़ों ने धीरे धीरे सब

मुल्क को अपने हाथ में लेलिया और नये सिरे से विद्या और हुनर को बढ़ाया। मुल्क में अमनचैन के बायस लड़ाई झगड़े बंद हुए, लोग अपनी तरक्की व बेहतरी के लिये मेहनत करने लगे, खेती की तरक्की हुई, जगह जगह पर रेलें ज़ारी हुई, नहरें खोदी गई, और तारबर्क़ी का इन्तज़ाम हुआ। मतलब यह है कि कुल मुल्क अब व्यापारिक मुल्क है। इसकी आकृति त्रिभुज या पतंग की सी है।

सीमा—उत्तर में हिमालय पहाड़, जो हिन्दोस्तान को तिब्बत से अलग करता है पूर्व में ब्रह्मा और बंगाल की खाड़ी, दक्षिण में हिन्दमहासागर और पश्चिम में अरब सागर, बिलोचिस्तान अफ़ग़ानिस्तान है।

विस्तार—हिन्दोस्तान की लम्बाई कुमारी अन्तरीप से नंगा पर्वत तक जो कश्मीर में है, १६०० मील है और चौड़ाई करांची से आसाम में सिदिया तक दो हज़ार मील से अधिक है। क्षेत्रफल क़रीब १८ लाख वर्ग मील है।

## "साहिल" किनारा।

साहिल यद्यपि पांच हज़ार मील का है, लेकिन दन्दानेदार न होने के कारण से जहाज़ के ठहरने की बहुत कम जगह है सिर्फ़ चार जगह पर पानी पृथिवी के अन्दर घुस आया है रन कच्छ और खम्भात की खाड़ी पश्चिम में है, मनारकी खाड़ी हिन्दोस्तान और लंका के बीच में है, मरतबानकी खाड़ी बरमा के दक्षिण में है। बम्बई बन्दर अलबत्ता अच्छे बन्दरगाहों में से है। खास नाम साहिल (किनारे) यह है(१) उड़ीसा का किनारा, हुगली और गोदावरी।

के वीच में (२) साहिल गोलकुंडा, गोदावरी और कृष्णा के बीच में(३)साहिल कारोमंडल, कृष्णा और कुमारी अन्तरीप के वीच में (४) मालावार का किनारा, पश्चिमी किनारे पर कुमारी अन्तरीप और गोवा के बीच में है।

## अन्तरीप।

**मुंज**—अन्तरीप सिंध के पश्चिम में **डयू**—गुजरात के दक्षिण में, **कुमारी**—अन्तरीप हिन्दोस्तान के दक्षिण में, **गाली**—और **डंड्राहेड**--लंका के दक्षिण में, **पालमीरास**,उड़ीसा में और **नीगरेस**, पीगू के दक्षिणमें है।

## खाड़ी, सागर और मुहाने।

**मरतवान**—कीखाड़ी पीगू के दक्षिण में; **बंगाल**की खाड़ी हिन्दोस्तान के पूर्व में; **मनार** की खाड़ी हिन्दोस्तान और लंका के वीच में; **पाक** का मुहाना हिन्दोस्तान और लंका के बीच में; **अरब सगार** हिन्दोस्तान के पश्चिम में; **खम्भात** की खाड़ी, काठियावाड़ के पूर्वमें; तथा **रन कच्छ**, काठियावाड़ और कच्छ के वीच में है।

## प्रायद्वीप।

**कच्छ** और **काठियावाड़** हिन्दोस्तान के पश्चिम में और **दक्खन** या हिन्दोस्तान का दक्षिणी हिस्सा, विन्ध्याचल के दक्षिण में है।

## द्वीप।

-डयू-काठियावाड़ के दक्षिण में: **बम्बई** के द्वीप, जिनमें बम्बई,

सालसट, कोलाबा, और एलीफेंटा के द्वीप हैं. पश्चिमी किनारे पर: लकद्वीप और मालद्वीप अरब सागर में; लंका हिन्दोस्तान के दक्षिण में; रामेश्वर और मनार हिन्दोस्तान और लंका के बीच, सागर हुगली के दहाने पर: मरगूई द्वीपसमूह टनासरम के पश्चिमी किनारे पर; एंडमान और निकोबार बंगाले की खाड़ी में हैं।

प्रश्न—[१] हिन्दोस्तान और लंका के बीच में कौन से दो द्वीप है और वे एक दूसरे से क्यों कर मिले हुए है [२] अरब सागर और बंगाल की खाड़ी के द्वीप बयान करो [३] द्वीप और प्रायद्वीप मे फर्क बताओ, हिन्दोस्तान के प्रायद्वीप लिखो [४] इन स्थानों में कौन कौन से अन्तरीप है, हिन्दोस्तान के दक्षिण में, उड़ीसा मे, लंका के दक्षिण मे तथा पीगू मे [५] हिन्दोस्तान के किनारों के नाम बताओ और वे कहां कहां है [६] हिन्दोस्तान की लम्बाई चौटाई क्या है, उसकी पश्चिमी हद्द पर क्या है [७] हिन्दोस्तान की क्या शकल है, उस की कुदरती बनावट उसके वास्ते क्योंकर लाभ दायक है [८] यह क्या है और कहां है,—सागर, टनासरम, काठियावाड, गाली, मरतवान, नीगरेस, एडमन, रामेश्वर, आदम का पुल, और मज।

## पहाड़।

हिमालय पहाड़—हिन्दोस्तान की उत्तरी सीमा पर कश्मीर से आसाम तक चला गया है। इसकी लम्बाई १५०० मील और चौड़ाई २०० मील है। यह पहाड़ दुनियां के सब पहाड़ों से ऊंचा है और सदैव बर्फ़ से ढका रहता है। इसकी मशहूर चोटियां ये हैं,-एवरिष्ट और धौलागिर, नैपाल में चमलारी भूटान में।

किनचिनचिंगा, शिकम में। **नन्दादेवी** कमायूं में। **जमनोत्री,**
गढ़वाल में। और **नन्दू** कश्मीर में। सबसे ऊंची चोटी एवरिस्ट
२९००२ फ़ीट ऊंची है। **कराकोरम** कश्मीर के उत्तर में, **हिन्दू**
**कुश** चित्राल के उत्तर में, **सफेद पहाड़** उत्तर पश्चिम में काबुल
नदी के दक्षिण तक चला गया है। **सुलेमान** पहाड़ पंजाब व अफ-
ग़ानिस्तान के बीच में हैं। सबसे ऊंची चोटी तख्त सुलेमान है।
**हाला** सिंध और बिलोचिस्तान के बीच में। **नमक का पहाड़**
पंजाब में। **शिवालक** संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध में। **अरवली**
राजपूताना में, जिसकी ऊंची चोटी आबू का पहाड़ है **विन्ध्याचल**
हिन्दोस्तान के बीच में। ऊंची चोटी जामघाट, **सतपुड़ा** विन्ध्याचल
पहाड़ के समानान्तर नर्बदा और ताप्ती नदी के बीच में। **पारसनाथ**
छोटानागपुर में और **गिरनार** गुजरात में जैनियोंके पवित्र स्थान हैं।
**पूर्वीघाट** हिन्दोस्तान के पूर्वी किनारे पर **पश्चिमीघाट** हिन्दोस्तान
के पश्चिमी किनारे पर, इसमें महाबलेश्वर अंगरेज़ों के हवा खाने की
जगह है। **नीलगिरी** पूर्वी और पश्चिमी घाट को मिलाती है।
ऊंची चोटी उटकमंड है। **गारू, खसिया, नागा,** और **जयंतिया**
की पहाड़ियां आसाम में। **पटकोई** ब्रह्मा और आसाम के बीच में
और **आदम की पहाड़ी** लंका में है।

## दर्रे ।

दर्रा खैबर सुलेमान पहाड़ में पेशावर से ?५ मील पर है, इस रास्ते से हिन्दोस्तान पर सब हमले हुए और यही रास्ता पेशावर से काबुल जाने का है। दर्रा **बोलन** हाला पहाड़ में। दर्रा **गोमल** जिसमें होकर क्वैटा को रेल जाती है, यही डेराइस्माईलखां को जाने का रास्ता है। दर्रा **काराकोरम** लिया को जाने का रास्ता है। दर्रा **शबकी शिमला** को जाने का रास्ता है। सिवाय इनके दो रास्ते और हैं, एक नैनीताल से तिब्बत जाने को और दूसरा दारजिलिंग से लासा जाने को।

## नदी ।

हिन्दोस्तान की कुल नदियां या तो बंगाल की खाड़ी में गिरती हैं या अरबसागर में।

## अरबसागर में गिरनेवाली नदियां ।

**इंडस या सिंध**—तिब्बतमें कैलाश पर्वत से निकल कर कश्मीर, पंजाब और सिंध में १८०० मील वहकर अरबसागर में गिरती है। इसमें काबुल नदी दायें तरफ से और झेलम, चिनाव, रावी, ब्यास, और सतलज बांई तरफ से आकर मिलती हैं। इस पर अटक, डेराइस्माइलखां, डेरागाज़ीखां मठनकोट, रोड़ी, शकर, हैदराबाद और करांची हैं

**लूनी**—अरवली पहाड़ के पूर्व में बहती हुई रनकच्छ में गिरती है।

**साबरमती और माही**—दक्षिण की तरफ़ बहकर खम्भात की खाड़ी में गिरती हैं।

**नर्बदा**—अमरकंटक पहाड़ से निकल कर भड़ौंच के पास खम्भात की खाड़ी में गिरती है, इसपर जबलपुर, मंडला, नरसिंहपुर और होशंगाबाद हैं।

**ताप्ती**—सतपुड़ा पहाड़ से निकलकर मध्यहिन्द और बम्बई में ५०० मील बहकर खम्भात की खाड़ी में गिरती है, इस पर बैतूल, बुर्हानपुर और सूरत हैं।

## बंगाल की खाड़ी में गिरनेवाली नदियां।

**ब्रह्मपुत्र**--हिमालय पहाड़ के उत्तर मानसरोवर झील से निकलकर तिब्बत में सांपू और देहांग के नाम से बहकर आसाम व बंगाल में बहता हुआ १६८० मील बहकर बंगाल की खाड़ी में गिरता है। टिसिया और सुरमा इसकी सहायक नदियां हैं और रंगपुर, नौगांव, गोहाटी, दिब्रुगढ़ और ढाका इसपर आबाद हैं।

**गंगा**--हिमालय में गंगोत्री से निकलकर १५०० मील बहकर बंगाल की खाड़ी में गिरती है। जमुना, काली, रामगंगा, गोमती घाघरा, रावती, गंडक, महानन्दा, कोसी, सोन और करमनासा इस की सहायक नदियां हैं और हरिद्वार, बिजनौर, गढ़मुक्तेश्वर, अनूपशहर, फर्रुखाबाद, कानपुर, इलाहाबाद मिर्ज़ापुर, बनारस, पटना, मुंगेर, राजमहल, मुर्शिदाबाद, हुगली और कलकत्ता इस पर आबाद हैं।

**जमुना**--हिमालय पहाड़ से निकलकर इलाहाबाद में गंगा से मिलजाती है। चम्बल, सिंध, बेतवा, केन और धोसन इनकी सहायक नदियां हैं और देहली, मथुरा, आगरा, इटावा, काल्पी, हमीरपुर और इलाहाबाद किनारे के शहर हैं।

**काली**-हिमालय पहाड़ से निकलकर कन्नौज के पास गंगा से मिल-गई है इसपर मुजफ्फरनगर, मेरठ, बुलंदशहर और कामगंज आबाद हैं।

**रामगंगा**—हिमालय पहाड़ से निकलकर कन्नौज में गंगा से मिलगई है, इसपर बरेली और मुरादाबाद हैं।

**गोमती**—हिमालय से निकलकर गंगा में मिली है। इसपर लखनऊ, सुलतानपुर और जौनपुर हैं।

**घाघरा**—हिमालय से निकलकर छपरा के पास गंगा से मिली है। इसपर बहरामघाट, फैज़ाबाद और अयोध्या हैं।

**महानदी**—अमरकंटक की पहाड़ी से निकलती है। इसपर सम्भलपुर सोनपुर और कटक हैं।

**गोदावरी**—मयादरी पहाड़ से निकलती है। वारधा और पाई गंगा इसकी सहायक नदियां हैं नासिक और राजमहेन्द्री इसपर आबाद हैं

**कृष्णा**—पश्चिमी घाट में महाबलेश्वर से निकली है और बंगाल की खाड़ी में गिरती है। भीमा और तुंगभद्रा इसकी सहायक नदियां हैं और सितारा, करनूल तथा मछलीपट्टम इसपर आबाद हैं।

**कावेरी**—पश्चिमी घाट से निकली है और ५७५ मील बहकर बंगाल की खाड़ी में गिरती है। इसपर सरंगापट्टम, त्रिचिनापल्ली और तंजौर है। उत्तरी व दक्षिणी नपार मैसूर के पहाड़ों से निकलकर बंगाल की खाड़ी में गिरती हैं। पहली पर नीलोर और दूसरी पर वीलोर और आरकाट हैं।

ऐरावदी—और सालविन ब्रह्मा में दक्षिण की तरफ़ बहकर तेनान की खाड़ी में गिरती हैं। ऐरावती पर परदूम और रंगून हैं.

प्रश्न—[१] हिमालय पहाड़ की मशहूर चोटियों को बताओ [२] हिमालय उत्तरी व दक्षिणी ढाल से कौन कौन सी नदियां निकलती हैं और वे कहां हां गिरती हैं [३] इस इबारत की खाली जगहों को भरो.........परबत के स से निकलकर पहिले उत्तर व पश्चिम की तरफ बहकर कश्मीर से......... बहकर उस पृथिवी के हिस्से को सींचता हुआ जिसको.........कहते हैं और द को.........में बहकर सागर में गिरता है [४] उन नदियों के नाम बताओ न पर ये शहर आबाद हैं—अटक, तंजौर, परदूम, राजमहन्द्री, लखनऊ, फैज़ाबाद टक, नौगांव; गाज़ीपुर, कालपी, और बरेली [५] विन्ध्याचल के दक्षिण में न कौनसी नदियां बहती हैं और वे कहां कहां गिरती हैं [६] नदियों से क्या या लाभ है। कृष्णा की सहायक नदियों के नाम बताओ [७] इन नदियों पर न कौन से शहर आबाद हैं-गोमती, घाघरा, कावेरी, काली, और रामगंगा ८] खम्भात की खाड़ी में कौन कौनसी नदियां गिरती हैं और वे किस तरफ से ाती है [९] हिन्दोस्तान के उन दर्रों को लिखो, जिनमें होकर लोग आते जाते । [१०] हिन्दोस्तान के पहाड़ों में अंगरेज़ों के हवा खाने के स्थान बताओ।

## मैदान व घाटी ।

दक्षिण का प्लेटो—यह मैदान विन्ध्याचल के दक्षिण में है और दक्षिण में नीलगिरी पहाड़ तक चला गया है । पूर्व व पश्चिम में यह मैदान पूर्वी व पश्चिमी घाट से घिरा हुआ है। इस मैदान का ढाल पूर्व की तरफ़ है क्योंकि सब नदियां। पश्चिमी घाट से निकल कर पूर्व को बहती हैं।

मालवा का प्लेटो—यह मैदान विन्ध्याचल और अरवली पहाड़ के बीच में है और चम्बल तथा उसकी सहायक नदी उसको सींचती है

**थर या बड़ा जंगल**--यह बहुत बड़ा रेतीला मैदान है और अरवली पहाड़ से सिंध नदी तक फैला हुआ है इसमें सिंध व राजपूताना का रेतीला मैदान भी शामिल है।

**कश्मीर की घाटी**--यह घाटी कश्मीर में है और चारों तरफ़ पहाड़ों से घिरी हुई है।

**सिंध नदी की घाटी**--इसमें सिंध नदी का डेल्टा और उसके ऊपर की ज़मीन भी शामिल है.

**गंगा का मैदान**--यह मैदान हिमालय और मालवा के प्लेटो के बीच में है और बंगाल की खाड़ी से अरवली पहाड़ तक फैला हुआ है। इसका ढाल पूर्व की तरफ़ है।

**हिन्दोस्तान का बड़ा मैदान**--यह वह मैदान है, जिस में गंगा और सिंध के बेसिन शामिल हैं।

**सुन्दरबन**--गंगानदी के दहाने पर दलदली ज़मीन है, कहीं रेत के टीले हैं और कहीं जंगल है।

**करनाटक का मैदान**--कृष्णा नदी से दक्षिण की तरफ़ फैला हुआ है किनारे की तरफ़ चौरस लेकिन रेतीला है।

## बन्दरगाह।

पश्चिमी किनारे पर करांची, सूरत, बम्बई, गोवा, मंगलोर कालीकट, बेपुर। लंका में कोलम्बो, प्वाईंटडीगाली और त्रिकोमाली। पूर्वी किनारे--पांडचेरी, मदरास, मछलीपट्टम, विज़गापट्टम, कलकत्ता और चटगांव हैं।

## झील ।

(१) डल और उलर कश्मीर में (२) मंचर सिंध में (३) रन कच्छ काठियावाड़ और सिंध के बीच में (४) सांभर राजपूताना में (५) लोनार वरार में (६) पालीकट कारोमंडल के किनारे पर (७) कोलेर गोदावरी और कृष्णा के दहानों के बीच में (८) चिलका उड़ीसा में (९) मानसरोवर और सवनहृद या एक हिमालय पहाड़ में हैं।

प्रश्न—(१) विंध्याचल और अरवली पहाड़ के बीच के मैदान को क्या कहते है (२) गंगा नदी के दहाने पर के बीच के मैदान को क्या कहते हैं और वह किस तरह का मैदान है (३) नीचे लिखे हुए मुकामों पर कौनसी झीलें हैं—कारोमंडल के किनारे पर, उड़ीसा मे, गोदवरी और कृष्णा के दहानों के बीच (४) हिन्दोस्तान के पश्चिमी किनारे के अन्दर, विन्ध्याचल के उत्तर की झीलें और थर का हाल लिखो (५) चिलका किस प्रकार की झील है, ऐसी झीलें किस ख़ास नाम से पुकारी जाती हैं।

## नहरें

हिन्दोस्तान में सिंचाई के लिये बहुतसी नहरे जगह जगह पर जारी हैं। बड़ी नहरों में से छोटी छोटी नहरें निकाली है, इस तरह पर बहुत से हिस्सों में इन नहरों से खेती होती हैं। पंजाब मे सतलज जमुना सिंध और चिनाव की नहरों से सिंचाई होती हैं। संयुक्त प्रदेश आगरा व अवध में गंगा और यमुना की नहरें काम देती हैं। सिंध और बम्बई में वहुत सी नहरें हैं। मदरास में गोदावरी; कृष्णा; कावेरी और पीनार से नहरें काटी गई हैं और बंगाल में महानदी और सोन की नहरों मे बहुत खेती होती है।

**थर या वड़ा जंगल**—यह बहुत बड़ा रेतीला मैदान है और अरवली पहाड़ से सिंध नदी तक फैला हुआ है इसमें सिंध व राजपूताना का रेतीला मैदान भी शामिल है।

**कश्मीर की घाटी**—यह घाटी कश्मीर में है और चारों तरफ़ पहाड़ों से घिरी हुई है।

**सिंध नदी की घाटी**—इसमें सिंध नदी का डेल्टा और उसके ऊपर की ज़मीन भी शामिल है.

**गंगा का मैदान**—यह मैदान हिमालय और मालवा के प्लेटो के बीच में है और बंगाल की खाड़ी से अरवली पहाड़ तक फैला हुआ है। इसका ढाल पूर्व की तरफ़ है।

**हिन्दोस्तान का बड़ा मैदान**—यह वह मैदान है, जिस में गंगा और सिंध के बेसिन शामिल हैं।

**सुन्दरवन**—गंगानदी के दहाने पर दलदली ज़मीन है, कहीं रेत के टीले हैं और कहीं जंगल है।

**करनाटक का मैदान**—कृष्णा नदी से दक्षिण की तरफ़ फैला हुआ है किनारे की तरफ़ चौरस लेकिन रेतीला है।

## वन्दरगाह।

पश्चिमी किनारे पर करांची, सूरत, बम्बई, गोत्रा, मंगलोर कालीकट, बेपुर। लंका में कोलम्बो, प्वाईंटडीगाली और त्रिकोमाली। पूर्वी किनारे—पांडेचेरी, मदरास, मछलीपट्टम, विज़गापट्टम; कलकत्ता और चटगांव हैं।

शाखे हैं (१) मुरादाबाद से देहली तक (२) लुक्सर से देहरादून तक (३) बरेली से अलीगढ़ तक (४) लखनऊ से कानपुर तक।

(६) **बंगाल नागपुर रेलवे**-हावड़ा से खड़गपुर और बिलासपुर होती हुई नागपुर में जी. आई. पी. से मिल गई है। एक शाख खड़गपुर से दक्षिण को वाल्टर तक गई है और मदरास रेलवे से मिल गई है।

(७) **मदरास रेलवे**—मदरास से आरकोनम तक है यहां से इसकी एक शाख कालीकट तक और दूसरी रायचोर तक है।

(८) **साउथ इंडियन रेलवे**—मदरास से दक्षिण की तरफ़ पांडेचेरी, तंजार, त्रिचनापली और मदुरा होती हुई तनावर्ली तक गई है।

(९) **ब्रह्मा स्टेट रेलवे**—रंगून से एक शाख प्रोम तक और दूसरी मांडले तक है।

(१०) **सीलोन स्टेट रेलवे** कोलम्बो से कांडी तक जाती है। इनके सिवाय और बहुत सी छोटी २ रेलें हर तरफ़ को जाती हैं।

प्रश्न—(१) अगर कोई आदमी आगरा से बम्बई जाना चाहे तो बतलाओ कैसे किस लाइन पर होकर जासकता है और कहां कहां से उसको दूसरी लाइनों पर सवार होना होगा (२) बम्बई से हावड़ा तक जाने में किसी आदमी को किस किस लाइन पर बैठना होगा (३) ईस्ट इंडियन रेलवे कहां से कहां तक जाती है, रास्ते में जंक्शन स्टेशन कहां कहां मिलेंगे (४) ये शहर किन लाइनों पर है—तंजौर, वेपुर, प्रोम, रायचोर बिलासपुर, झांसी, अजमेर, मुरादाबाद, मुलतान, सहारनपुर (५) मथुरा, आगरा और लखनऊ में कौन कौन लाइनें आकर मिलती है (६) मदरास में किन किन नदियों से नहरें निकाली गई है (७) ब्रह्मा और लंका में कौन कौनसी रेलें है और कहां कहां को जाती हैं। जबलपुर से कलकत्ते जानेवाला आदमी कौनसा सीधा रास्ता पसंद करेगा?

## रेलें।

( १ ) **ईस्ट इंडियन रेलवे** कलकत्ता से कालका तक ज़ारी है। इसकी बहुतसी शाखें इधर उधर फैली हुई हैं और जगह जगह और लाइनों से मिलती चली गई हैं। ख़ास ख़ास जंकशन स्टेशन भागलपुर, बांकीपुर, मुग़लसराय, इलाहाबाद, कानपुर, टूंडला, आगरा, अलीगढ़, गाज़िआबाद, देहली और अम्बाला हैं।

(२) **नार्थ वेस्टर्न रेलवे**—देहली से गाज़िआबाद, मेरठ, सहारनपुर, अमृतसर, लाहौर, रावलपिंडी होती हुई पेशावर को गई है एक शाख़ लाहोर से रोड़ी शकर होती हुई करांची को गई है।

( ३ ) **ग्रेट इंडियन पेनिनशुला रेलवे**—इसकी दो शाखें हैं। एक बम्बई से जबलपुर तक इसमें से इटारसी से एक शाख झांसी आगरा होती हुई देहली तक गई है। दूसरी शाख बम्बई से रायचोर तक गई है और वहां से मदरास रेलवे शुरू होगई है।

( ४ ) **बम्बई बरोदा एन्ड सेन्ट्रल इंडिया रेलवे**—यह लाइन बम्बई से अहमदाबाद होती हुई कच्छ के किनारे वितरी तक गई है। इसकी एक शाख़ राजपूताना मालवा रेलवे के नाम से अहमदाबाद से अजमेर, जैपुर, भरतपुर, मथुरा और फ़र्रुखाबाद होती हुई कानपुर तक गई है।

( ५ ) **अवध एन्ड रुहेलखंड रेलवे**—यह लाइन मुग़लसराय से बनारस, रायबरेली, लखनऊ, शाहजहांपुर, बरेली और मुरादाबाद होती हुई सहारनपुर तक चली गई है। इसकी एक

शाखे हैं (१) मुरादाबाद से देहली तक (२) लुक्सर से देहरादून तक (३) बरेली से अलीगढ़ तक (४) लखनऊ से कानपुर तक।

(६) **बंगाल नागपुर रेलवे**-हावड़ा से खड़गपुर और बिलासपुर होती हुई नागपुर में जी. आई. पी. से मिल गई है। एक शाख खड़गपुर से दक्षिण को वाल्टेर तक गई है और मदरास रेलवे से मिल गई है।

(७) **मदरास रेलवे**—मदरास से आरकोनम तक है यहां से इसकी एक शाख कालीकट तक और दूसरी रायचोर तक है।

(८) **साउथ इंडियन रेलवे**—मदरास से दक्षिण की तरफ़ पांडेचेरी, तंजार, त्रिचनापली और मदुरा होती हुई तनावली तक गई है।

(९) **ब्रह्मा स्टेट रेलवे**—रंगून से एक शाख प्रोम तक और दूसरी मांडले तक है।

(१०) **सीलोन स्टेट रेलवे** कोलम्बो से कांडी तक जाती है। इनके सिवाय और बहुत सी छोटी २ रेलें हर तरफ़ को जाती हैं।

प्रश्न—(१) अगर कोई आदमी आगरा से बम्बई जाना चाहे तो बतलाओ किस किस लाइन पर होकर जासकता है और कहां कहां से उसको दूसरी लाइनों पर सवार होना होगा (२) बम्बई से हावड़ा तक जाने में किसी आदमी को किस किस लाइन पर बैठना होगा (३) ईस्ट इंडियन रेलवे कहां से कहां तक जाती है, रास्ते मे जंकशन स्टेशन कहां कहां मिलेंगे (४) ये शहर किन लाइनों पर है--तंजौर, बेपुर, प्रोम, रायचोर बिलासपुर, झांसी, अजमेर, मुरादाबाद, मुलतान, सहारनपुर (५) मथुरा, आगरा और लखनऊ मे कौन कौन लाइनें आकर मिलती है (६) मदरास में किन किन नदियों से नहरे निकाली गई हैं (७) ब्रह्मा और लंका मे कौन कौनसी रेले है और कहां कहां को जाती हैं। जबलपुर से कलकत्ते जानेवाला आदमी कौनसा सीधा रास्ता पसंद करेगा?

## पैदावार ।

**उभिद्ज**-गेहूं, चांवल, ज्वार, बाजरा, रुई, गन्ना, नील, अफ़ीम, क़रीब २ हर जगह होते हैं। हिमालय पहाड़, नीलगिरी और बंगाल में चाय। पूर्वी बंगाल, पश्चिमी घाट और नीलगिरी पर कहवा। मलाबार और कारोमंडल के किनारे पर, नर्वदा की घाटी में पीगू और टनासिरम में टीक (तून) लकड़ी। मदरास हाते में चंदन की लकड़ी।

**खनिज-लोहा** और **कोयला** सब जगह मिलता है। बर्दवान और जबलपुर से ज्यादह आता है। **चांदी** बंगाल के जंगलों में। **सोना** टनासिरम, आसाम, पंजाब और मलाबार की नदियों में। **क़ीमती पत्थर** सम्भलपुर, गोलकुण्डा और मध्यदेश में। **नमक** सुन्दरवन के खारी पानी से, पंजाब की कानों से, सांभर झील से और बम्बई और मदरास के किनारे से। **संगमरमर** जयपुर और जब्बलपुर से।

## पशु ।

**हाथी**-हिमालय के जंगलों में, मैसूर, कुर्ग, चटगांव, आसाम और लंका में। **चीता** करीब करीब सब हिन्दोस्तान में मिलता है तथा पंजाब, कमायूं, मैसूर, कुर्ग और सुन्दरबन में बहुतायत से मिलता है। **शेर** राजपूताना, सिंध और गुजरात में पाया जाता है **हिरन** बहुत क़िस्म के होते हैं और वे पहाड़ों, जंगलों और मैदानों

में मिलते हैं। ऊंट और जंगली गधे उत्तर और पश्चिम में होते हैं। बाक़ी और जानवर जैसे तेंदुआ, रीछ, गैंडा, लोमड़ी, बंदर, गीदड़ वग़ैरह, मिलते हैं। मगर और घड़ियाल आदि नदियों में पाये जाते हैं। सांप, चिड़ियां और कीड़े मकोड़े सैकड़ों किस्म के जगह जगह मिलते हैं। पालतू जानवर जैसे भेड़, बकरी, गाय, भैंस, कुत्ता, घोड़ा, गधा, वग़ैरह भी हर जगह पाये जाते हैं।

## भाषायें।

हिन्दोस्तान में बहुतसी भाषाएं बोली जाती हैं और वे सब उस जगह के नाम से प्रसिद्ध हैं, जहां वे बोली जाती हैं। जैसे बंगाल में बंगाली, पंजाब में पंजाबी, गुज़रात में गुज़राती, नैपाल में नैपाली, कश्मीर में कश्मीरी, सिंध में सिन्धी, और उड़ीसा में उड़िया, दक्षिण में मरहठी, तामिल, तैलगू आदि। और उर्दू, हिन्दी संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध में। विहार में हिन्दी, आसाम में आसामी, बम्बई में पारसी। और हिन्दी के बोलने तथा समझनेवाले प्रायः सब जगहों में पाए जाते हैं।

## विद्या।

हिन्दोस्तान में विद्या का प्रचार हर जगह फैलता जाता है। अंगरेज़ सरकार की जबसे यहां हुकूमत हुई है, हर एक गांव, क़सबा व शहर में सरकारी व इम्दादी व ग़ैरइम्दादी मदरसे जारी हैं। बड़े बड़े शहरों में कालिज हैं। छोटे छोटे शहरों में अंग्रेज़ी स्कूल हैं, बहुत सी जगहों में ट्रेनिंग स्कूल और कालिज हैं; जहां विद्या [illegible]

कराने का ढंग पढ़ाया जाता है। हर एक कसबे में शरिस्ता तालीम का एक एक महकमा है और अलग २ सूबे की तालीम का इन्तज़ाम हरएकसूबेके डाईरेक्टर साहब बहादुर के अधिकार में है।

## हुकूमत।

क़रीब क़रीब तमाम हिन्दोस्तान सम्राट पंचम जार्ज की हुकूमत में है। उनकी तरफ़ से एक वायसराय यानी गवर्नर जनरल बहादुर रियासत के इन्तज़ाम के वास्ते मुक़र्रर हैं और उनके मातहत लेफ्टेनेन्ट गवर्नर, चीफ़ कमीशनर और कलेक्टर वग़ैरह हैं। खिराज देनेवाली रियासतों की देख भाल एजेंट गवर्नर जनरल और रेज़ीडेण्ट के द्वारा होती है। हिन्दोस्तान में तीन तरह का राज्य है (१) वृटिश इण्डिया यानी हिन्दोस्तान का उतना हिस्सा जो श्रीमान् गवर्नर जनरल साहब के मातहत है ( २ ) खिराज देनेवाली हिन्दोस्तानी रियासतें, जिनमें रेज़ीडेण्ट की मदद से राजा लोग राज करते हैं (३) स्वतन्त्र रियासतें या वे रियासतें जो ग़ैर मुल्क वालों के कब्ज़े में हैं।

प्रश्न--[१] हिन्दोस्तान में आजकल तालीम की क्या सूरत है, किसी सूबे के इस मुहकमे के सबसे बड़े अफसर को क्या कहते हैं. [२] हिन्दोस्तान की हुकूमत का बन्दोबस्त किस प्रकार किया गया है, खिराज देनेवाली रियासतों की निगरानी किसके सिपुर्द है [३] हिन्दोस्तान में किस तरह की हुकूमत है [४] हिन्दोस्तान में कहां कहां पर कौन कौन सी भाषाएं बोली जाती हैं [५] जूट, क़हवा, संदल (चंदन) सोना, कीमती पत्थर और नमक कहां कहां में मिलता है (६) कौन कौन जानवर हिन्दोस्तान में कहां कहां पाये जाते हैं

## वृटिश इंडिया।

वृटिश इंडिया--हिन्दोस्तान के उतने हिस्से को कहते हैं, जो गवर्नमेंट अंगरेज़ी सरकार की हुकूमत में हैं। वृटिश इंडिया तीन

अहातों में बटी हुई है। पहिले बंगाल हाता, जिसमें बंगाल बिहार व उड़ीसा आसाम, ब्रह्मा, संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध और पंजाब शामिल हैं। बंगाल में गवर्नर, आसाम में चीफकमिश्नर और बाक़ी में एक एक लेफ्टेनेंटगवर्नर या चीफकमिश्नर रहते हैं (२) अहाता बम्बई (३) अहाता मदरास, ये दोनों एक एक गवर्नर के मातहत हैं। छोटे छोटे हिस्सों में चीफकमिश्नर हैं, जैसे मध्यदेश, उत्तरी पश्चिमी सरहद्दी सूबा, अजमेर व कुर्ग। हर एक ज़िले में एक एक कलेक्टर या डिप्टी कमिश्नर हैं और हर एक तहसील में एक एक तहसीलदार हैं। इस प्रकार अंगरेज़ी अमलदारी १५ सूबों में बंटी हुई है और वे इस प्रकार से हैं।

| नं० | सूबा | सदरमुक़ाम | बड़ा हाकिम |
|---|---|---|---|
| १ | बंगाल | कलकत्ता | गवर्नर |
| २ | आसाम | शिलांग | चीफ़ कमिश्नर |
| ३ | बिहार व उडीसा | पटना | लेफ्टेनेंटगवर्नर |
| ४ | संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध | इलाहाबाद | ,, |
| ५ | पंजाब | लाहौर | ,, |
| ६ | दहली | दहली | चीफ़ कमिश्नर |
| ७ | उत्तरी व पश्चिमी सरहदी ज़िले | पेशावर | चीफकमिश्नर |
| ८ | ब्रटिश विलोचिस्तान | क्वैटा | ,, |
| ९ | अजमेर | अजमेर | ,, |
| १० | मध्यदेश व बरार | नागपुर | ,, |
| ११ | बम्बई | बम्बई | गवर्नर |
| १२ | मदरास | मदरास | ,, |
| १३ | ब्रह्मा | रंगून | लेफटेनेन्टगवर्नर |
| १४ | कुर्ग | मरकरा | चीफकमिश्नर |
| १५ | अंडमान | पोर्टब्लेयर | ,, |

## बंगाल ।

**बंगाल प्रेसीडेंसी**--हिमालय पहाड़ और बंगाल की खाड़ी के बीच में है और निहायत ही हरीभरी और आबाद है।

**सीमा**--उत्तर शिकम और भूटान, पूर्व में आसाम और उत्तरी ब्रह्मा, दक्षिण में बंगाल की खाड़ी और पश्चिम में बिहार और उड़ीसा का नया सूबा है।

**भाषाएं**--बंगाली, हिन्दी, उर्दू और देसी भाषाएं बोली जाती हैं।

**मजहब**--ज्यादहतर हिस्से में हिन्दू और खासकर बंगाली रहते हैं। कुछ हिस्से में मुसलमान और दूसरे मज़हब के लोग रहते हैं।

**आबहवा**--आमतौर पर मरतूब है। समुद्र के किनारे के हिस्सों में और उत्तरी पहाड़ी मुलकों मे बहुत मेंह बरसता है।

**इतिहास**-- सन् १८५७ई०के पहले हुगली के आसपास के चालीस गांव अंगरेज़ों के कब्ज़े में थे। सन् १७५७ई०की पलासी की लड़ाई के बाद इनकी बादशाहत की जड़ जम गई। सन् १७६४ ई० में बंगाल बिहार और उड़ीसा की ज़मींदारी इनको शाहआलम से मिली इसी तरह और भी हिस्से होते २ इनकी हुकूमत में शामिल होते गये सन् १९०५ई०में आसाम पूर्वी बंगाल इससे अलग हुआ लेकिन सन १९१२ ई० मे आसाम फिर अलग कमिश्नरी ठहराया गया और बिहार उड़ीसा अलग कर दिये गये। बंगाल में गवर्नर मुक़र्रर हुआ और बिहार उड़ीसा निकालकर अलग सूबा बनाया गया और राजधानी कलकत्ता के बजाय देहली बनाई गई

## ५ कमिश्नरी व २७ ज़िले ।

( कमिश्नरी ) ( ज़िले )

**बर्दवान**--बर्दवान, बॉकुड़ा, वीरभूमि, मेदिनीपुर; हुगली हावड़ा ।

**प्रेसीडेंसी** कलकत्ता; चौबीस परगना, नदिया, जेसोर, खुलना मुर्शिदाबाद ।

**राजशाही**--राजशाही, पबना, बोगरा, मालदह, दीनाजपुर रंगपुर, जलपाईगोड़ी, दारजिलंग ।

**ढाका**--ढाका, मैमनसिंह, फरीदपुर, बाक़रगंज ।

**चटगांव**--टिपरा, नोआखाली, चटगांव पहाड़ी ज़िले, चटगांव

## कैफ़ियत ।

**बर्दवान**--दामोदर नदी पर हुगली के उत्तर पूरब में है और बर्दवान के राजा के रहने की जगह है। यहां चाक़ू और छुरी अच्छी बनती हैं। **हुगली**--हुगली नदी पर खास शहर है। कलकत्ता बसने से पहिले अंगरेज़ों ने यहां कोठी खोली थी। **हावड़ा** कलकत्ते के मुक़ाबिल रेल का बहुत बड़ा स्टेशन है। कलकत्ता और इसके बीच हुगली नदी पर पीपों का पुल है। **वीरभूमि**-उत्तर व पश्चिम में है, यहां बैजनाथ महादेव का मंदिर है। **बाँकुड़ा**-में लोहे की खान है। **बिशनपुर**-में देसी कपड़ा बहुत बुना जाता है। **मेदनीपुर** में तम्बाकू अच्छी होती है और तांबे और पीतल के बर्तन अच्छे बनते है।

प्रेसीडेंसी में **कलकत्ता** हिन्दोस्तान का बड़ा शहर हुगली नदी पर है सन् १६८७ ई० में अंगरेज़ों ने उसको लिया और फ़ोर्ट विलियम क़िला बनाया। यहां यूनीवर्सिटी, अजायबख़ाना, टकसालघर, हाईकोर्ट और फोर्टविलियम क़िले की इमारतें देखने के योग्य हैं। यहां व्यापार बहुत ज्यादह होता है। **जैसोर**--नदिया के पूर्व में है। **नदिया** भागीरथी नदी पर पहिले संसकृत की पढ़ाई के लिये मशहूर था। पलासी की लड़ाई में सन् १७५७ ई० से बंगाल अंगरेज़ों के कब्ज़े में आया। **मुर्शिदाबाद** भागीरथी पर मुसलमानों की राजधानी था। यहां रूई और रेशमी कपड़ा अच्छा होता है। **कासिमबाज़ार** रेशम के वास्ते मशहूर है। **बरहमपुर** सिविल स्टेशन है। **खुलना** जैसोर के दक्षिण में रेल के द्वारा कलकत्ते से मिला हुआ है। **राजशाही** के ज़िले में रेशम का कारख़ाना है। **मालदह**--महानन्दा नदी पर शीशा और रेशमी पड़ों के वास्ते मशहूर है। **चटगांव** सूबे का बंदर है। **दारजिलंग** में अंगरेज़ लोग हवा खाने को जाते हैं। **ढाका** पुराने समय में मुसलमान सूबेदारों की राजधानी था। यहां मलमल अच्छी तयार होती है। **रानीगंज** और बानकोड़ा कोयले की खानों के बढ़े केन्द्र हैं **सिराजगंज** और **नारायनगंज** में और जूट और चावल का खूब व्यापार होता है।

**देसी रियासतें**--कूचबिहार और टिपरा की स्वतंत्र रियासतें।

प्रश्न—(१) प्रेसीडेंसी बंगाल की सीमा बयान करो। उसमें सबसे बड़ा शहर किस नदी पर है और किस लिये मशहूर है (२) नीचे की जगहे कहां है और किस लिये मशहूर है। ढाका, नदिया, पलासी, दारजिलंग, रानीगंज, मुर्शिदाबाद, कासिमबाज़ार। (३) प्रेसीडेंसी बंगाल की कमिश्नरी और चटगांव के ज़िले बयान करो (४) ये जगहे किस किस कमिश्नरी मे है, इनको नक्शों में दिखलाओ। बांकुड़ा, हुगली, मैमनसिंह, जलपाईगोड़ी, बाकरगंज राजशाही और जैसोर (५) अंगरेज़ों के हवा खाने की जगह, कोयले की खानों के केन्द्र, जूट और चावल के व्यापार के स्थान और रेशम के कारखानों की जगहे बताओ। (६) प्रेसीडेंसी बंगाल के ऐतिहासिक हाल बताओ और यह भी बताओ कि किस लड़ाई से अगरेज़ों की हुकूमत यहां जमगई (७) बंगाल की नदी और पहाड़ बताओ। बंगाल का डेल्टा किस तरह बना और किस किस नदी ने उसके बनने में मदद दी।

## बिहार और उड़ीसा।

इस नये सूबे में बिहार, छोटा नागपुर और उड़ीसा के हिस्से शामिल है। सन् १९१२ ई० में यह टुकड़ा बंगाल हाते से निकाल कर एक अलग लेफटेनेंट गवर्नर के सुपुर्द हुआ पटना राजधानी बनाया गया। और कचहरियां बांकीपुर में खोलीगई।

**सीमा**—उत्तर में नैपाल, पूर्व में बंगाल प्रेसीडेंसी, दक्षिण में बंगाल की खाड़ी और मदरास हाता, पश्चिम में मध्यप्रदेश और मध्यदेश **नदियां**—गंगा, सोन, घाघरा, गंडक, कोसी, महानदी, सुवर्ण रेखा, ब्रह्मनी और बैतरनी। **पहाड़** हिमालय का दक्षिणी हिस्सा, छोटा नागपुर की पहाड़ियां। पारसनाथ की पहाड़ी, हज़ारी बाग़ के ज़िले में है॥ **खेती**—चावल, गेंहू, तिलहन, नील, गन्ना, मकई, ज्वार, चना, और तमाखू। **खनिज पैदावार**—कोयला, लोहा, अबरख, तांबा।

| ( कमिश्नरी ) | ( ज़िले ) |
|---|---|
| पटना- | पटना, गया, शाहाबाद । |
| तिरहुत- | मुजफ्फ़रपुर, दरभंगा, सारन, चम्पारन । |
| भागलपुर- | भागलपुर, पुरनियां, संथाल परगना, मुंगेर । |
| उड़ीसा- | कटक, पुरी, बालासोर, संभलपुर, अंगोल । |
| छोटानागपुर- | पालामऊ, सिंघभूमि, मानभूमि, रांची, हज़ारीबाग़ |

## कैफ़ियत ।

**पटना**--बिहार की राजधानी गंगा पर बसा है । यह बहुत पुराना शहर है और किसी समय में मगध राज्यकी राजधानी था। यहां अफ़ीम बहुत तैयार होती है । **बांकीपुर** सिविल और **दीनापुर** फौज़ी स्टेशन हैं । **भागलपुर** गंगा पर है । यहां टसर और रेशमी कपड़ा बुना जाता है । **मुंगेर** गंगा के किनारे पुराना शहर है । किसीसमय में यहां का किला मशहूर था । इसके पास सीताकुंड का गरम सोता है। **मुज़फ्फ़रपुर** पटने के उत्तर गंडक पर बड़ा शहर है । **गया** हिन्दुओं और बौद्ध मज़हब वालों का पवित्र शहर है और पटने से रेल के द्वारा मिला हुआ है । **हज़ारीबाग़** बहुत अच्छी जगह है। चारों तरफ़ ऊंची २ पहाड़ियां से घिरा हुआ है और अंग्रेजों के हवा खाने की जगह है। **दरभंगा** पूर्वी तिरहुत का ख़ास शहर है। यहां महाराजा दरभंगा के महल



हिमालय पर्वत
नै पा ल
सिकम
दरभंगा
मुजफ्फरपुर
छपरा
बांकीपुर
मुंगेर
दीनापुर
बक्सर
पटना
भागलपुर
बि हा र
गया
राजमहल की पहाड़ी
बुधगया
मुर्शिदाबाद
हजारीबाग
पारसनाथ
रानीगंज
छो टा ना ग पु र
रांची
पुरुलिया
पाराहट
संबलपुर
बालासोर
पटना
बंगाल की खाड़ी
चिल्का झील
जूनागढ
म द रा स


बिहार व उड़ीसा

| ( कमिश्नरी ) | ( ज़िले ) |
|---|---|
| पटना— | पटना, गया, शाहाबाद । |
| तिरहुत— | मुजफ्फ़रपुर, दरभंगा, सारन, चम्पारन |
| भागलपुर— | भागलपुर, पुरनियां, संथाल परगना, मुंगेर |
| उड़ीसा— | कटक, पुरी, बालासोर, संभलपुर, अंगोल |
| छोटानागपुर- | पालामऊ, सिंघभूमि, मानभूमि, रांची, हज़ारीबाग |

## कैफ़ियत ।

**पटना**--बिहार की राजधानी गंगा पर बसा है । यह बहुत पुराना शहर है और किसी समय में मगध राज्यकी राज़धानी था। यहां अफ़ीम बहुत तैयार होती है । **बांकीपुर** सिविल और **दीनापुर** फौज़ी स्टेशन हैं। **भागलपुर** गंगा पर है। यहां टसर और रेशमी कपड़ा बुना जाता है। **मुंगेर** गंगा के किनारे पुराना शहर है। किसीसमय में यहां का किला मशहूर था। इसके पास सीताकुंड का गरम सोता है। **मुज़फ्फ़रपुर** पटने के उत्तर गंडक पर बड़ा शहर है। **गया** हिन्दुओं और बौद्ध मज़हब वालों का पवित्र शहर है और पटने से रेल के द्वारा मिला हुआ है। **हज़ारीबाग** बहुत अच्छी जगह है। चारों तरफ़ ऊंची २ पहाड़ियां से घिरा हुआ है और अंग्रेजों के हवा खाने की जगह है। **दरभंगा** पूर्वी तिरहुत का ख़ास शहर है। यहां महाराजा दरभंगा के महल

व तालाब देखने योग्य हैं। **रांची** में छोटे लाट साहब गर्मियों के दिनों में रहते हैं। **आरा** शाहाबाद के ज़िले में ईस्ट इंडियन रेलवे पर है। **बकसर** गंगा पर है। यहां सन् १७६४ ई० मे अंगरेज़ों ने नवाब मुर्शिदाबाद को हराया था। **कटक** महानदी पर बड़ा शहर है। यहां चांदी का काम अच्छा होता है। **पुरी** में जगन्नाथ जी का मशहूर मन्दिर है। यहां रथयात्रा का मेला अच्छा होता है। **बालाशोर** में फूल के बर्तन अच्छे बनते हैं। **सम्भलपुर** में हीरे मिलते हैं। **भुवनेश्वर**-पुरी के ज़िले में हिन्दुओं का तीर्थ स्थान है। यहां महादेवजी का मन्दिर है।

प्रश्न–[१] पटना और छोटानागपुर की कमिश्नरियां बताओ। [२] बिहार व उड़ीसा की सीमा बयान करो। [३] नीचे के स्थान कहां है और किस लिये मशहूर है? बालाशोर, भुवनेश्वर, दरभंगा, हजारीबाग़, रांची, कटक, पुरी।[४] हीरे कहां से मिलते है? सन् १७६४ ई० मे अंगरेज़ों ने नवाब मुर्शिदाबाद को कहां हराया था? इस लेफ़टेनेन्टी में हिन्दुओ के तीर्थ स्थान कहां कहां पर है। गंगा के किनारे के शहर लिखो। [५] इस लेफ़टेनेन्टी मे कितनी कमिश्नरियां हैं हर एक के नाम लिखो और उनमे से किसी दो के जिले बयान करो। [६] इस सूबे की राजधानी क्या है और वह कहां है, उसकी बाबत क्या जानते हो?

## सूबा आसाम।

सन् १९१२ई०में यह सूबा बंगाल की लेफ़टेनेन्टी से निकालकर अलग कर दिया गया और इसमें चीफ़ कमिश्नरी नियत हुई जिसका सम्बन्ध सीधा गवर्नमेंट हिन्द से है। **नदियां**– ब्रह्मपुत्र नदी इस सूबे की बड़ी नदी है, देहांग और सुबानसरी इसकी सहायक

**सिलचर** बारक नदी पर कछार का खास शहर चाय की पैदावार के लिये मशहूर है। **माकोम** में खानें खोदी जाती हैं।

**देसी रियासतें**--मनीपुर, पहाड़ी टिपरा और बहुत सी छोटी २ रियासतें हैं।

**इतिहास**--सन् १८७४ ई० में आसाम में चीफ कमिश्नरी कायम हुई। सन् १९०५ ई० में और ज़िले मिलाकर उसको एक अलग लेफटेनेन्ट गवर्नर के सिपुर्द किया गया और सन् १९१२ई० में जब कि पूर्वी बंगाल खास में जामिला उस समय आसाम मे फिर चीफ़ कमीशनरी क़ायम हुई।

प्रश्न--[१] यह सूबा कब और क्योंकर बना और बंगाल पर उसका क्या असर हुआ [२] आसाम के ज़िले बताओ [३] यह स्थान नक्शे मे दिखलाओ--चेरापूजी, सिलहट, लखीमपुर, सिदिया, शिवसागर [४]यह स्थान किस लिये मशहूर है सिलहट, कामरूप, डिब्रूगढ़, सिलचर, माकोम और गोलाघाट। (५) इस हिस्से मे कौन कौन सी देसी रियासतें है और कौन कौन पहाड़ी मुल्क हैं [६] कौन नदी इस सूबे मे बहती है, इसके थोड़े से पहाड़ों के नाम लो।

## संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध।

**सीमा**--उत्तर में हिमालय पहाड़ और नैपाल, पूर्व में बिहार, दक्षिण में रीवां, बुंदेलखंड और गवालियर, और पश्चिम में राजपूताना और पंजाब।

**बिस्तार**--लम्बाई पूर्व से पश्चिम को ५७७ मील और चौड़ाई उत्तर से दक्षिण को ३०० मील है। आबादी अन्दाज़न चार

नदी है। सुरमा और बारक मेगना नदी में गिरते हैं। **पहाड़**--उत्तर में **हिमालय**, पश्चिम में **पटकोई**, और **लूशाई** की **पहाड़ियां** और बीच में **जयंतिया**, **खसिया** और गारू की पहाड़ियां है।

**खेती**--चावल बहुत होता है, चाय की पैदावार भी बहुत है, लाख रबड़ और बांस भी मिलते हैं बहुत सी जगहों में रेशम के कीड़े भी पाले जाते है।

**सीमा**--उत्तर में हिमालय का पूर्वी हिस्सा, पूर्व में नागा की पहाड़ियां और ब्रह्मा, दक्षिण में चटगांव और टिपरा के पहाड़ी ज़िले और पश्चिम में बंगाल है।

**ज़िले**--सिलहट, कछार, लूशाई के पहाड़ी मुल्क, नागा, खसिया और जयंतिया के पहाड़ी मुल्क सुरमा की घाटी में और ग्वालपारा, कामरूप, दिरंग, नौगांव, शिवसागर, लखीमपुर और गारू के पहाड़ी ज़िले।

## कैफ़ियत।

आसाम में **सिलहट** सुरमा नदी पर नारंगी और सीतलपाटी के लिये मशहूर है। **ग्वालपाड़ा**, **गोहाटी**, **शिवसागर** और **गवरूगढ़** में चाय, लकड़ी और चावल की तिजारत होती है। **चेरापूंजी** में दुनियां भर से ज्यादह पानी बरसता है। **कामरूप** में कामाक्षा देवी का मन्दिर है। **कछार** में चाय बहुत ज्यादह होती है। **गोलाघाट** में चावल का व्यापार बहुत होता है।

**सिलचर** बारक नदी पर कछार का खास शहर चाय की पैदावार के लिये मशहूर है। **माकोम** में खानें खोदी जाती हैं।

**देसी रियासतें**--मनीपुर, पहाड़ी टिपरा और बहुत सी छोटी २ रियासतें हैं।

**इतिहास**--सन् १८७४ ई० में आसाम में चीफ कमिश्नरी कायम हुई। सन् १९०५ ई० में और ज़िले मिलाकर उसको एक अलग लेफटेनेन्ट गवर्नर के सिपुर्द किया गया और सन् १९१२ ई० में जब कि पूर्वी बंगाल खास में जामिला उस समय आसाम मे फिर चीफ़ कमीश्नरी क़ायम हुई।

प्रश्न--[१] यह सूबा कब और क्योंकर बना और बंगाल पर उसका क्या असर हुआ [२] आसाम के ज़िले बताओ [३] यह स्थान नक्शे मे दिखलाओ--चेरापूजी, सिलहट, लखीमपुर, सिदिया, शिवसागर [४] यह स्थान किस लिये मशहूर है सिलहट, कामरूप, डिब्रूगढ़, सिलचर, माकोम और गोलाघाट। (५) इस हिस्से मे कौन कौन सी देसी रियासतें है और कौन कौन पहाड़ी मुल्क हैं [६] कौन नदी इस सूबे मे बहती है, इसके थोड़े से पहाड़ों के नाम लो।

## संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध।

**सीमा**--उत्तर में हिमालय पहाड़ और नैपाल, पूर्व में बिहार, दक्षिण में रीवां, बुंदेलखंड और गवालियर, और पश्चिम में राजपूताना और पंजाब।

**बिस्तार**--लम्बाई पूर्व से पश्चिम को ५७७ मील और चौड़ाई उत्तर से दक्षिण को ३०० मील है। **आबादी** अन्दाज़न चार

करोड़ ८१ लाख की है। **क्षेत्रफल** एक लाख सात हज़ार वर्गमील है. **आबहवा** साल में तीन मौसम होते हैं—जाड़ा, गरमी और बरसात, **आमदनी** १३ करोड़ रुपयों की है। **पहाड़**-हिमालय पहाड़ की थोड़ीसी चोटियां जैसे नन्दादेवी, वद्रीनाथ, केदारनाथ, शिवालक पहाड़, गंगा व जमुना के बीच विंध्याचल मिर्ज़ापुर में। **नदी**-खास नदी गंगा और जमुना हैं, बाक़ी सहायक नदी हैं। सोलानी, काली, रामगंगा, गोमती, सारदा, घाघरा, और रावती गंगा में उत्तर से, और टोंस और सोन दक्षिण से आकर मिलती हैं, और चम्बल वेतवा, केन, जमुना में मिलता हैं,

## १० कमिश्नरी और ४८ ज़िले।

**( कमिश्नरी )** **( ज़िले )**

**मेरठ**—देहरादून, सहारनपुर, मुज़फ़्फ़रनगर, मेरठ, बुलन्दशहर।

**आगरा**—अलीगढ़, मथुरा, आगरा, एटा, मैनपुरी।

**रुहेलखंड**—बरेली, विजनोर, बदायूं, मुरादाबाद, शाहजहांपुर, पीलीभीत।

**इलाहाबाद**—इलाहाबाद, कानपुर, फतेहपुर, इटावा, फर्रुखाबाद।

**झांसी**—झांसी, जालौन, बांदा, हमीरपुर।

**बनारस**—बनारस, मिर्ज़ापुर, जौनपुर, गाज़ीपुर बलिया।

**गोरखपुर**—गोरखपुर, आज़मगढ़, बस्ती.।

**कमायूं**—गढ़वाल, अलमोड़ा, नैनीताल।

**लखनऊ**—लखनऊ, उन्नाव, रायबरेली, सीतापुर, हरदोई, खेरी।

फ़ैज़ाबाद–फ़ैज़ाबाद, गोंडा, बहराइच, सुलतानपुर, परतापगढ़, बाराबंकी।

## कैफ़ियत।

(१) देहरादून–में चाय बहुत होती है, यहां सिक्खों के गुरू रामराय का गुरुद्वारा और समाधि है। लंधौरा–और मंसूरी अंगरेज़ों के हवा खाने की जगहें हैं। सहारनपुर–का कम्पनी बाग़मशहूर है, यहां सफ़ेद लकड़ी पर नक्काशी का काम अच्छा होता है। इसी के पास रुड़की में इंजीनियरिंग कालिज है और सोलानी नदी पर पुल बनाकर ऊपर से गंगा की नहर लेगये हैं। हरिद्वार हिन्दुओं का तीर्थस्थान है, यहां गंगास्नान के लिए हज़ारों यात्री आया करते हैं। मुज़फ़्फ़रनगर–के कम्मल अच्छे होते हैं। मेरठ काली नदी पर है, यहां पर नौचन्दी का मेला अच्छा होता है। सन् १८५७ ई० में ग़दर का यहां बढ़ा ज़ोर रहा। गढ़मुक्तेश्वर में गंगा स्नान का मेला होता है। हस्तिनापुर–में कौरवों और पांडवों में लड़ाई हुई थी। बुलंदशहर-में घोड़ो की नुमायश अच्छी होती है। अनूपशहर में देसी कपड़ा अच्छा बनता है।

(२) आगरा–जमुना के किनारे मुगल बादशाहों की राजधानी था। यहां पच्चीकारी का काम अच्छा होता है, दरी और नैचे भी अच्छे बनते हैं। एतमादउद्दौला, किला, सिकन्दरा और ताजमहल अच्छी इमारतें हैं।

आगरा से १५ मील पर **फतहपुर सीकरी** में फ़ैज़ी और बीरबल के मशहूर महल हैं। यहा बाबर ने राना सांगा को हराया था। **बटेश्वर** में चौपायों के ख़रीदने और बेचने का मेला क़ार्तिक में होता है। **फ़ीरोज़ाबाद** में शहाबुद्दीन ग़ोरी ने जयचंद को हराया था। **मथुरा** हिन्दुओं के तीर्थ की जगह जमुना पर है। यहां श्रीकृष्ण-चन्द्रजी प्रगट हुए थे। विश्रांत घाट तथा द्वारिकाधीश का मन्दिर देखने योग्य है शहर के बीच में नबी साहब की मसजिद है। यहां से ६ मील पर **वृन्दावन** है, जहां हज़ारों बड़े २ और सुन्दर मन्दिर बने हुए हैं। गोविन्ददेवजी और मदन मोहनजी के पुराने मन्दिर अब तक मौजूद हैं। **गोकुल, महाबन, बलदेव, नन्दगांव, बरसाना राधाकुण्ड गोवर्द्धन** श्रीकृष्णजी की लीला की जगह हैं। **मैनपुरी** में जैनियों का बड़ा मन्दिर है, सन्दूकचा और खड़ाऊं अच्छी बनती हैं। **एटा** के ज़िले में **सोरों** में गंगा स्नान का मेला होता है। **अलीगढ़** में मुसलमानों का बड़ा कालिज है और अचल तालाब और लाइब्रेरी भी उम्दा है। **हाथरस** तिज़ारत की मण्डी है, यहां के चाकू अच्छे होते हैं।

(२) **बरेली**—में मेज़ कुर्सी अच्छी बनती हैं। **बिजनौर** में शकुन्तला पैदा हुई थी। **नगीना** आबनूस की लकड़ी के नक्शदार काम के लिये मशहूर है। **नजीबाबाद** के फूल के बरतन अच्छे होते हैं **मुरादाबाद** के क़लई के बरतन मशहूर हैं।

ठाकुरद्वारा की छींट और **अमरोहा** के मिट्टी के बरतन अच्छे होते हैं। **शाहजहांपुर** में चाकू और सरौंते अच्छे तैयार होते हैं यहां रोज़ाशराब का कारखाना भी है। **पीलीभीत** के चावल औरअनन्नास मशहूर हैं। **बदायूं** में सैयद अलाउद्दीन अपनी बादशाहत छोड़कर रहे थे।

**प्रयाग वा इलाहाबाद का म्योर सेन्ट्रल कालेज।**



(४) **इलाहाबाद**—में गंगा और जमुना मिलती हैं । इनके
संगम पर अकबर बादशाह का बनवाया हुआ किला मौजूद है। इस
क़िले में अशोक के समय का एक पत्थर का खंभा है, जिस पर कुछ
इबारत उस समय की लिखी हुई है। यहां कुंभ का मेला बहुत
भारी होता है। इमारतों में यूनिवर्सिटी, म्योर सेन्ट्रल कालेज,
गवर्नमेंट हाउस, अजायब खाना और हाईकोर्ट उम्दा हैं । यह
शहर संयुक्तप्रदेस आगरा व अवध की राजधानी है । **कानपुर**
गंगा के किनारे तिजारती शहर है यहां कलों के जरिये कपड़ा
बनाया जाता है। चमड़े की चीजें जैसे घोड़ों के साज, बक्स, बूट
वगैरह अच्छे बनते हैं। ग़दर में नाना साहब ने यहां अंगरेजों पर
बड़ा जुल्म किया था। **बिठूर** में नाना साहब रहते थे । यहां
कार्तिक में गंगा स्नान का मेला होता है। **फतेहपुर** के ज़िले
खजुआ में औरंगज़ेब ने अपने भाई शुजा को हराया था **इटावे**
की आबहवा अच्छी है, हाईस्कूल अच्छा बना है। **फ़र्रुख़ाबाद**
में पीतल के बरतन और खेमे अच्छे बनते हैं। **फतेहगढ़** में ज़िले
की कचहरियां हैं। **कन्नौज** गंगा और काली नदी के संगम पर
अतर व तेल के लिये मशहूर है ।

(५) **झांसी**—सन् १८५३ ई० में अंग्रेज़ी अमलदारी में शामिल
हुआ। यहां के ऊनी कालीन अच्छे होते हैं। **तालबिहट** के मगौने
अच्छे होते हैं। **बांदा** में **चित्रकोट** हिन्दुओं के तीर्थ की जगह है ।
हमीरपुर के ज़िले में
**कालिंजर** का क़िला बहुत मज़बूत बना है ।

महोबा के पान अच्छे होते हैं। ज़िला जालौन में कालपी का कागज़ और मिश्री मशहूर है।

( ६ ) बनारस--गंगा के किनारे हिन्दुओं के तीर्थ की जगह और संस्कृत का घर है। यहां बहुत से मंदिर और अच्छे अच्छे घाट हैं। पीतल के नक्शदार बरतन अच्छे होते हैं। रामलीला और बुढ़वामंगल का मेला देखने के लायक होता है।

काशी वा बनारस के घाट।



मिर्ज़ापुर में पीतल के बरतन और कालीन अच्छे बनते हैं, यहां से थोड़ी दूर पर विन्ध्यवासिनी देवी का मन्दिर है। चुनार में मिट्टी के

बरतन अच्छे बनते है, यहां का किला बहुत मज़बूत बना है । **जौनपुर** गोमती नदी पर खुशबूदार तेल के लिये मशहूर है। गोमती पर बादशाही वक्त का मज़बूत पुल है, जिसके दोनों ओर दूकानें बनीहुई है। **गाज़ीपुर** गंगा किनारे गुलाब की पैदावार के लिये मशहूर है। लार्डकार्नवालिस यहां गाढ़े गए थे और उन की यादगार में एक मीनार बना है।

(७) **गोरखपुर**--राप्ती नदी पर है, यहां गुरूगोरखनाथ का मन्दिर है। **बस्ती** की आबोहवा ख़राब है। **बांसी** का चावल अच्छा होता है। **आज़मगढ़** के ज़िले में टसरी और रेशमी कपड़ा अच्छा बुना जाता है।

( ८ ) **कमायूं**--में गढ़वाल कम आबाद ज़िला है, इस में नन्दादेवी सबसे ऊंची चोटी है। **बद्रीनाथ** और **केदारनाथ** के पहाड़ हिन्दुओं के पवित्र स्थान हैं, यहां हिन्दू लोग यात्रा के वास्ते आते हैं। **अलमोड़े** की आबहवा अच्छी है । **रानीखेत** की नारंगियां अच्छी होती हैं। **नैनीताल** में गरमियों के दिनों में हाकिम लोग रहने को जाते है, यहां बहुत बड़ा ताल है। **काशीपुर**, **रामनगर** और **हलद्वानी** बड़े कसबे हैं।

(९) **लखनऊ**--गोमतीपर अवध की राजधानी है। सन् १८५६ ई० में यह सूबा संयुक्त प्रदेश आगरा व अवध में मिला लिया गया। यहां हुसेनाबाद, आसिफुद्दौला का इमामबाड़ा, छतरमंज़िल, शीशमहल, क़ैसरबाग़, कैनिंग कालिज और मारटीन साहब की कोठी, ये अच्छी इमारतें। चिकन, खरबूजे और के खिलौने अच्छे होते हैं।

## लखनऊ का इमामबाड़ा।



**मलीहाबाद** के आम मशहूर, हैं। **हरदोई** के ज़िले में नीमसार हिन्दुओं का तीर्थ स्थान है। **बिसवां** का तम्बाकू अच्छा होताहै **गोले** में गोकर्णनाथ महादेव का मन्दिर है।

(१०) **फैज़ाबाद**--घाघरा नदी पर पहिले अवध के नव्वाबों की राजधानी था। यहां लकडी और हाथीदांत का काम अच्छा बनता है। **अयोध्या** घाघरा नदी पर श्रीरामचन्द्रजी के प्रगट होने की जगह है, इसमें बहुत मन्दिर हैं और रामनौमी को बड़ा भारी मेला होता है। **तुलसीपुर** के पास देवीपाटन का अच्छा मेला होता है,

बहराइच में मसऊदग़ाज़ी की दरग़ाह है, यहां के नमदे और लोहे के बरतन अच्छे बनते हैं बाराबंकी में क़ालीन अच्छे बनते हैं। मिसिरिख ज़िला सीतापुर में हिन्दुओं का तीर्थ स्थान है।

अंगरेजों के हवा खाने की जगहें—मंसूरी, नैनीताल, रानीखेत, लंधौरा और चकरौता हैं।

देसीरियासतें—(१) रामपुर रुहेलखंड में (२) टेहरी गढ़वाल में (३) बनारस गंगा पर।

इतिहास—सन् १८३६ ई० में यह सूबा बंगाल से अलग किया गया और एक लेफटेनेगट के सिपुर्द हुआ। सन् १८५६ ई० में अवध भी इसमें मिला दिया गया। सन् १९०१ ई० में जब कि सरहदी ज़िलों का एक नया सूबा पश्चिमोत्तर देश के नाम से बनाया गया, तब इसका नाम संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध हुआ।

प्रश्न—[१] ये जगहें किस लिए प्रसिद्ध हैं—मिसिरिख, हाथरस, शाहजहांपुर, मलीहाबाद, पीलीभीत और बरेली [२] संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध में हिन्दुओं के पवित्र स्थान बताओ और उनकी जगहें बताओ [३] ये जगहें नक्शे में बताओ—काल्पी, हलद्वानी, फतहपुरसीकरी, हरदोई, बाराबंकी, उन्नाव, कानपुर, आजमगढ़ झांसी [४] मेरठ कमिश्नरी के ज़िले बताओ [५] देसी रियासतें और अंगरेज़ों के हवा खाने की जगहें बताओ [६] संयुक्तप्रदेश की कमिश्नरियां और लखनऊ कमिश्नरी के ज़िले बताओ [७] ये जगहें किस लिये मशहूर हैं—सहारनपुर, रुड़की, अलीगढ़, नजीबाबाद, काल्पी, ग़ाज़ीपुर, झांसी, बहराइच [८] संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध का एक नक्शा

बनाओ और उसमें उसकी नदी और पहाड़ दिखलाओ [६] बड़े बड़े रेलवे जकशन स्टेशन बयान करो [१०] ये चीज़ें कहां अच्छी होतीहै-क़ालीन, तम्बाकू, खड़ाऊ, आम, नारंगी, टसरी कपड़ा, पीतल के बरतन, रोज़ाश्गन, दरी (११) गंगा और जमुना की सहायक नदी बताओ (१२) ये शहर किन नदियों पर बसे है-मेरठ, अयोध्या, जौनपुर, इटावा, हरद्वार, बनारस, मुरादाबाद [१३] क़िले और पुराने समय के मकानात कहां कहां है।

## पंजाब ।

**सीमा विस्तार**--उत्तर में हिमालय व कश्मीर, दक्षिण में बहावलपुर, राजपूताना व सिन्ध, पूर्व में तिब्बत व संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध, पश्चिम में बिलोचिस्तान व उत्तरी पश्चिमी सरहदी सूबा। **लम्बाई** ४६०मील और **चौड़ाई**५३० मील है। **क्षेत्रफल** ६८ हज़ार वर्ग मील है। **मालगुज़ारी** ७ करोड़ रुपये सालाना है। **आबादी** सन् १६११ई० में क़रीब २ करोड़ आदमियों की थी।

**स्वभाविक भाग**--पंजाब तीन स्वाभाविक हिस्सों में बंटा हुआ है।(१) हिमालय के पहाड़ी ज़िले (२) पंजाब खास यानी वह मुल्क, जो सिंध नदी और सतलज के बीच में है (३) सतलज के दूसरी तरफ़ के ज़िले जो सतलज और जमुना के बीच में हैं, अर्थात् जो पहले संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध का हिस्सा था।

**नदी**--इस सूबे को पांच नदी सतलज, ब्यास, रावी, चिनाब और झेलम सींचती हैं, इस लिये इसका नाम पंजाब हुआ। सबसे बड़ी नदी सिंध है और इसी में ये पांचों नदियां पंचनद के नाम से गिरती हैं। सतलज के पूर्व में सरस्वती है, जिसके किनारे आर्य्य




पंजाब कशमीर व पश्चिमोत्तर देश

लोग आकर बसे थे, लेकिन अब वह राजपूताने के रेगिस्तान में लोप होगई है।

पहाड़--उत्तर व उत्तर-पूर्व में हिमालय पहाड़ की चोटियां है। झेलम और शाहपुर के बीच नमक की पहाड़ी है। हिमालय का वह हिस्सा जो रावलपिंडी और कश्मीर के बीच में है, पीर पंचाल के नाम से मशहूर है और कांगड़े की घाटी का उत्तरी हिस्सा धौला धर कहलाता है। *

## ५ कमिश्नरी और २६ ज़िले।

**( कमिश्नरी ) ( ज़िले )**

**देहली**--गुड़गांव, देहली, रोहतक, हिसार, करनाल, अम्बाला शिमला।

**जालंधर**--कांगड़ा, होशियारपुर, जालंधर, लुधियाना, फ़ीरोज़पुर

**लाहौर**--लाहौर, अमृतसर, गुरदासपुर, मांटगोमरी, स्यालकोट, गुजरांवाला।

**रावलपिंडी**--रावलपिंडी, गुजरात, शाहपुर, झेलम अटक।

---

*नोट—दो नदियों के बीच की ज़मीन को दुआबा कहते है। इस तरह के दुआबे यहां कई हैं (१) सिंध और झेलम के बीच सिंध सागर दोआब (२) झेलम और चिनाब के बीच जच्छी दोआब (३) चिनाब और रावी के बीच रचना दोआब (४) रावी और व्यास के बीच बारी दोआब (५) व्यास और सतलज के बीच जालंधर दोआब (२) मेंह कम बरसने की वजह से पैदावार कम होती है। गेहूं और बाजरा जाड़े के दिनों मे होता है और चाय कांगड़े की घाटी मे होती है (३) अंगरेजों के हवाखाने की जगह मरी और शिमला हैं।

**मुलतान**--मुलतान, मियांवाली, डेरागाज़ीखां, मुजफ्फ़रग
झंग, लायलपुर।

## कैफ़ियत ।

**देहली**--जमुना पर अफ़ग़ान और मुग़ल बादशाहों की रा धानी थी । यहां व्यापार बहुत होता है । जामामसज़िद, क़िल और उसके भीतर शाहजहां का बनवाया हुआ संगमरमर क महल और चंद मील की दूरी पर कुतुब साहब की मीनार देखन के लायक़ मकान हैं।

सन् १८७५ व १९०३ व १९११ में बड़े बड़े दरबार यहां हुए यह शहर कई रेलों का केन्द्र है। **पानीपत** में बाबर और राना सांगा के बीच लड़ाई हुई थी। यहां दो दफे और लड़ाइयां हुई थीं। **करनाल** में नादिरशाह ने मुहम्मदशाह को हराया था। **अम्बाला** में थानेश्वर के मुक़ाम पर शहाबुद्दीन ने पृथिवीराज को हराया था। **कुरुक्षेत्र** हिन्दुओंका तीर्थस्थान है,यहां कौरवों और पांडवों में लड़ाई हुई थी। **गुडगांव** में देवीजी की पूजा को लोग जाते हैं। **रेवाड़ी** में अनाज का व्यापार होता है और पीतल के बरतन अच्छे बनते हैं। **शिमला** अंग्रेजों के हवा खाने की जगह है। **कांगडे**-में महामायाका मन्दिर है, यहां की पहाड़ी में से आग निकलती है। **लुधियाने** में सूती और रेशमी कपड़े अच्छे तैयार होते हैं।

**लाहौर**--रावी नदी पर पंजाब की राजधानी है, यहां जहांगीर

और नूरजहां का मक़बरा है। मेडीकल कालेज और यूनिवर्सिटी की इमारतें अच्छी बनी हैं। **सीरावन** और **अलीवाल** में अंग्रेज़ों और सिक्खोंमें लड़ाई हुई थी। **मियांमीर** में छावनीहै। **अमृतसर** में रेशम और पशमीने का काम अच्छा बनता है। यहां गुरू नानक का मन्दिर तालाब के बीच में है। **स्यालकोट** में धातु के बरतन अच्छे होते हैं। **रावलपिंडी** झेलम और इंड्स के बीच फ़ौजी जगह है। **गुज़रात** और **चिलीयानवाले** में अंग्रेजों और सिक्खों में लड़ाई हुई थी। **झेलम** पर सिकन्दर और पोरस के बीच लड़ाई हुई थी। **पिंडदादनखां** में सेंधे नमक की खान है। **अटक** में अकबर का बनवाया हुआ किला है

**मुलतान**—चिनाब के पास फ़ौजी और व्यापार का शहर है।

**डेरागाज़ीखां**--सरहद पर तिजारती जगह है।

**लड़ाइयों की जागहें**—कांगड़ा या नगरकोट, थानेश्वर, कुरुक्षेत्र, पानीपत, मुदकी, फ़ीरोज़शहर, अलीवाल, सुबरांव, चिलियानवाला, गुज़रात।

**देसी रियासतें**—पटियाला, नाभा, झींद, फ़रीदकोट, कपूरथला, मराडी, बहावलपुर, बुशहर और चम्पा।

**इतिहास**—सन् १८४९ ई० में यह सूबा रंजीतसिंह से फ़तह किया गया। सन्१८५७ई० के बाद देहली संयुक्तप्रदेश से निकाल-

कर इसमें शामिल की गई और सन् १९०१ ई० में कुछ इलाके इसमें से निकालकर पश्चिमोत्तर देश में मिलाए गए। सन् १९११ ई० में देहली हिन्दोस्तान की राजधानी बनाई गई।

प्रश्न—(१) ये नाम नक्शों में दिखाओ—जालंधर, डेराइस्माईलखां, मुलतान, मुजफ्फ़रगढ़, झंग, रावलपिंडी, गुजरांवाला, अमृतसर, कांगड़ा अम्बाला, करनाल अटक (२) बारी दोआबमें दो बड़े शहरों के नाम बताओ। (३) लुधियाना किस नदी के पास है, मुलतान और लाहौर के पास कौनसी नदी है. इंडस और पचनद के सगम पर कौनसा शहर है (४) पंजाब की देसी रियासतें, लड़ाइयों की जगहें और नदियों के नाम बताओ (५) यह चीजें कहां होती हैं, सूती और रेशमी कपड़ा और सेंधा नमक (६) एक आदमी मुलतान से दक्षिण की तरफ ६ मील के फासले पर खड़ा है तो बताओ वह किस दोआबे में है (७) पंजाब की कमिश्नरियां और लाहौर के ज़िले बयान करो [८] बताओ ये ज़िले किस कमिश्नरी में है—लायलपुर, गुरुदासपुर, गुजरानवाला, अम्बाला, रोहतक, मियांवाली, अमृतसर, अटक, शिमला और झंग।

## पश्चिमोत्तरदेश।

यह सूबा सन्१९०१ ई० में एक अलग सूबा बनाकर एक चीफ़ कमिश्नर की निगरानी मे रक्खा गया जैसा कि नाम से मालूम होता है। इस सूबे में वे ज़िले शामिल है जो हिन्दोस्तान की उत्तरी व पश्चिमी सीमा पर हैं और जिन्हे अफ़गानिस्तान से सुलेमान और सफेद पहाड़ अलग करता है। इसलिये हज़ारा, पेशावर, कोहाट, बन्नू और डेराइस्माईलखां को पंजाब से अलग किया और उनमें सवात, चित्राल, कुर्रम, मालाकन्द, कन्हैयार, टोजी, तरनाल और शीरानी की एजेंसियां भी शामिल करदी गई। इसकी राजधानी पेशावर है। आबादी सन् १९०१ई० में सवा इक्कीस लाख थी।

**नदी**—सवात, काबुल और कुर्रम हैं।

**रेल**--नार्थ वेस्टर्न रेलवे लाहोर से पेशावर तक जाती है ॥

**भाग**--इस सूबे में दो कमिशनरी और ६ ज़िले है ।

| ( कमिशनरी ) | ( ज़िले ) |
|---|---|
| पेशावर-- | पेशावर, हज़ारा, कोहाट । |
| देहराजात-- | कुर्रम, बन्नू, डेराइस्माईलखां । |

## कैफ़ियत ।

**पेशावर**--सरहद्दी सूबे की राजधानी है । आबादी ज्यादहतर मुसलमानों की है । हिंदुओं की गिनती बहुत कम है । सीमा के बंदोबस्त के वास्ते बहुतसी फ़ौज रहती है । यहां गुरू गोरखनाथ का मन्दिर है । किला, बालाहिसार, अलीमरदानखां का बाग़ और जामामसजिद देखने योग्य है। शहर में मेवा बहुत बिकता है । **कोहाट** लाहोर से २१५ मील पर है, यहां पर एक क़िला बना हुआ है । यहां के सोतों में गरमियों मे ठंढा और जाड़े में गरम पानी मिलता है । **हज़ारा** इस ज़िले का सदर मुक़ाम ऐबटाबाद में है और यहां ही कचहरियां और छावनी भी हैं ।**चित्राल** सूबे की उत्तरी सीमा पर बसा है और फ़ौजी स्थान है ।

**डेराजात**--में बन्नू का सदर मुक़ाम एडवर्डसआबाद है, यहां फ़ौज रहती है । **कालाबाग़** में फिटकिरी होती है । **डेराइस्माईलखां** सिंध नदी पर व्यापारिक नगर है । नाज ऊन, शक्कर इत्यादि दूसरे मुल्कों को जाती हैं। यह मुल्क रेतीला है, इस कारण से पानी का दुःख है ।

## बृटिश बिलोचिस्तान ।

इस सूबे में पेशीन, क्वैटा और सीवी के ज़िले शामिल हैं, जिनमें से सीवी मैदान मे बसी है और क्वैटा तथा पेशीन एक प्लेटो पर बसे हुए हैं क्वैटा राजधानी है, यहां एक क़िला है और सरकारी फ़ौज सीमा की हिफ़ाज़त के लिए रहती है । हिन्दोस्तान और कन्दहार के बीच दर्रा बोलान और दर्रा खोजक हैं ।

रेल की दो लाइनें एक क्वैटा और दर्रा बोलान में होकर, और दूसरी दर्रा नारी में होकर सीवी के पास मिलगई हैं और फिर यह लाइन पेशीन तक चलीगई है।

आबादीमन् १९०१ ई० में तीन लाख के क़रीब थी। यह सूबा एक चीफ़ कमीश्नर की निगरानी में है।

## अजमेर व मेरवाड़ा ।

यह हिस्सा दो ज़िलों अजमेर और मेरवाड़ा से मिलकर बना है और एजेंट गवर्नर जनरल की निगरानी में है, जो आबू पहाड़ पर रहा करते हैं। अजमेर सदर मुकाम है । यहां मेओकालिज राजपूताने के राजकुमारों के पढ़ने के लिये बना है । यहां पर राजपूताना मालवा रेलवे का बड़ा दफ्तर है और रेलवे का पुतलीघर भी है । ख्वाजा ग़रीबनिवाज़ की दरगाह शहर के बीच में है जहां जुलाई के महीने में नौ रोज़ तक मेला होता है । शहर से नौमील की दूरी पर पुष्कर हिन्दुओं का तीर्थ स्थान है, यहां एक बहुत बड़ा तालाब है और बहुत से जलचर इसमें रहते हैं। नसीराबाद

में छावनी है यहां सरकारी फ़ौज रहती है। ब्यावर मेरवाड़ा में मशहूर जगह है जहां देसी कपड़ा कलों से बनाया जाता है।

प्रश्न—(१) सीमान्तप्रदेश उत्तरी व पश्चिमी कब और कैसे बना, इस सूबे की राजधानी क्या है और वहां कैसे जाते हैं (२) इस सूबे के ज़िले बताओ, यहां कौन कौनसी नदी बहती है (३) इनकी बाबत क्या जानते हो—कोहाट, कालाबाग़, डेराइस्माईलखां, क्वैटा, पुष्कर, ब्यावर सीवी (४) अजमेर की क्या चीजें मशहूर हैं, इसके पास हिन्दुओं का कौनसा तीर्थ स्थान है, हिन्दोस्तान और क्या कन्दहार के बीच में कौनसी नदी है।

## मध्यदेश व बरार।

यह सूबा निज़ाम की रियासत और छोटा नागपुर के बीच में है और चारों तरफ़ से देसी रियासतों से घिरा हुआ है सन् १९०३ ई० से बरार भी इसमें मिला लिया गया है।

**सीमा**—उत्तर में भूपाल और संयुक्तप्रदेश आगरा व अवध, पूर्व में बंगाल, दक्षिण में हैदराबाद और पश्चिम में सेन्ट्रल इंडिया एजेन्सी व बम्बई का सूबा है।

**क्षेत्रफल**—एक लाख वर्गमील. **आबादी** लगभग डेढ़ करोड़।

**आबहवा**—उंचाई के कारण मामूली है (न सर्द है और न गरम)

**पैदावार**—जंगल बहुत हैं, केवल एक तिहाई मुल्क में खेती होती है। कपास की पैदावार ज्यादह है। चावल, ज्वार और गेहूं भी पैदा होता है। **भाषाएं**—उत्तर में हिन्दी, दक्षिण में मरहठी और पूर्व में उड़िया। **रेल**—ग्रेट इंडियन पेनिनसुला रेलवे भुसावल से नागपुर

को और बंगाल नागपुर रेलवे नागपुर से कलकत्ते को। खाने-मुंह
पानी और वेरोरा में लोहे की खाने हैं।

पहाड़--महादेव पहाड़ और पचमढी पहाड़ नर्वदा के दक्षिण
को चले गये हैं, विन्ध्याचल, सतपुड़ा और केम्पूर की पहाड़ी

नदी--नर्वदा, ताप्ती, वारधा, सोन, महानदी, बेनगंगा, इन्द्रावती
पूरना, केन और सोन के कुछ कुछ हिस्से इसमें आगये हैं, इस तरह
पर यह हिस्सा बहुतसी नदियों का निकास है।

## ५ कमिश्नरी और २४ ज़िले।

| ( कमिश्नरी ) | ( ज़िले ) |
|---|---|
| नागपुर | नागपुर, भंडारा, चांदा, वारधा, बालाघाट। |
| जब्बलपुर | जब्बलपुर, दमोह, सागर, स्योनी, मंडला। |
| नर्वदा | बेतूल, छिंदवाड़ा, नरसिंहपुर, होशंगाबाद। |
| छत्तीसगढ़ | रायपुर, बिलासपुर, सम्भलपुर। |
| बरार | अमरावती, अकोला, एलिचपुर, बुलडाना, वासम, औन |

## कैफ़ियत।

नागपुर--मध्य भारत की खास जगह नाग नदी पर बसा है
किसी समय में मरहटे राजाओं की राजधानी था। सीताबल्दी
पहाड़ी पर क़िला है और छावनी कामटी में नौ मील पर है।
हैंगनघाट दक्षिण में रुई की मंडी है। दरौरा में कोयले की

स्थान है। जब्बलपुर में ईस्ट इंडियन और ग्रेट इण्डियन पेनिनसुला रेलवे का मिलाप होता है। यहां भी कोयला मिलता है। सागर फौज के रहने की जगह एक झील के किनारे पर है।

**रायपुर**—में अनाज का व्यापार होता है। सीताबल्दी में अंगरेजों और आपा साहब के बीच लड़ाई हुई थी। **होशंगाबाद** को होशंगशाह ने बसाया था। **पचमढ़ी** में अंगरेज़ आबहवा बदलने को जाते हैं।

बरार में **अमरावती** सदर मुक़ाम है और रूई की मंडी है **एलिचपुर** में फौज रहती है। पहले समय में यह एमादशाही बादशाहों की राजधानी था।

**देसी रियासतें**—बहुत सी हैं, परन्तु सब जंगलों से भरी हैं और जंगली लोग रहते हैं। बड़ी रियासत **बस्तर** की है, जिसकी राजधानी जगदालपुर इन्द्रावती पर है।

**इतिहास**—सन् १८१८ ई० में पिंडारियों की लड़ाई के बाद यह मुल्क अंगरेजों के हाथ लगा। सन् १८५३ ई० में राजा नागपुर के बे औलाद मरने पर वह भी इसमें मिला लिया गया। सन् १९०३ ई० में बरार भी आमिला और सन् १९०५ ई० में कुछ हिस्सा छोटा नागपुर का इसमें मिला लिया गया।

प्रश्न—[१] सूबा बरार और मध्यदेश की कमिश्नरी और जब्बलपुर और नागपुर के ज़िले लिखो [२] नीचे के नामों को नक्शे में दिखाओ—दमोह, [illegible], बुलडाना, हिंगनघाट, बेनगंगा, महादेव पहाड़ [३] मध्य हिंदोस्तान

के पास कौनसा मुल्क है और उसका खास शहर कौन है [४] बरार की पूर्वी और दक्षिणी हद पर कौन नदी बहती है [५] इस हिस्से में लोहे की खानें कहां कहां है और यहां कौन भाषाए बोली जाती है [६] मध्य देश कहां पर बसा है और उसकी सीमा क्या है [७] इस सूबे मे फौज कहां कहां रहती है और देशी रियासतों की क्या कैफ़ियत है [८] यहां की कुछ ऐतिहासिक बातें बताओ [९] यह क्या हैं और कहां है और क्यों मशहूर हैं। एलिचपुर, पचमढ़ी, सीताबल्दी, जब्बलपुर, मुंह पानी, कामती, सागर, अमरावती, हेगनघाट।

## बम्बई हाता।

**सीमा**—बम्बई हाते के उत्तर में बहावलपुर व पंजाब, पूर्व में मदरास, रियासत हैदराबाद व राजपूताना, दक्षिण में मैसूर और मदरास हाता और पश्चिम में अरबसागर व बिलोचिस्तान।

**बिस्तार व भाग**—इस हाते में वह सब टुकड़ा मुल्क का जो हिन्दोस्तान के पश्चिमी किनारे पर पंजाब से मदरास हाते तक चला गया है शामिल है। इस हिस्से के उस टुकड़े को जो पश्चिमीघाट और किनारे के बीच में है **कोनकन** कहते हैं। वह हिस्सा जो पश्चिमीघाट के दूसरी तरफ़ है, **दक्खिन** या **महाराष्ट्र** कहलाता है। घाट के उत्तर के मुल्क को **गुजरात** कहते हैं और सिन्ध नदी का लोअर बेसिन सिन्ध कहलाता है।

**लम्बाई**—उत्तर से दक्षिण तक १ हज़ार मील है और **चौड़ाई** ३ सौ मील। **क्षेत्रफल** एक लाख २३हज़ार बर्गमील है। **आबादी** करीब २ $\frac{1}{2}$ करोड़ है, जिसमें ज्यादहतर हिन्दू हैं,

पांचवे हिस्से में मुसलमान हैं और कुछ जैनी, ईसाई और पारसी हैं **आमदनी** मुल्क की ११ करोड़ है।

**भाषाएं**—मरहठी, कनारी, गुजराती, हिन्दी और पारसी भी बोली जाती हैं।

**आबहवा**—सिन्ध में मेह कम बरसता है, इससे यह हिस्सा गर्म व खुश्क है। घाट और किनारे के बीच पानी खूब बरसता है और इस लिये सर्द रहता है।

**पहाड़**—पश्चिमी घाट किनारे के समानान्तर उत्तर से दक्षिण को चला गया है **विंध्याचल** व **सतपड़ा** खम्भात की खाड़ी से पूर्व को जाते हैं। **गिरनार** गुजरात में है। करथर पर्वत सिंध की पश्चिमी हद्द पर है। **महाबलेश्वर** सबसे ऊंची चोटी है और अंगरेज़ों के हवा खाने की जगह है।

**नदी**—इंडस नदी सिंध में बहकर अरब सागर में गिरती है, लूनी और बनास रनकच्छ मे, सुबरमती, माही, नर्बदा, और ताप्ती खम्भात की खाड़ी में गिरती है। गोदावरी और भीमा का उत्तरी हिस्सा इसको सींचता है।

**पैदावार**—गेहूं, बाजरा और रुई ख़ास पैदावार हैं, चावल किनारे पर होता है। कोको के पेड़ पश्चिमी घाट पर मिलते हैं: घाट के जंगलों से लकड़ी मिलती है।

५ कमिश्नरी और २३ जिले।

(कमिश्नरी) (ज़िले)

गुजरात उत्तरी क़िस्मत—अहमदाबाद, भंड़ोच खेड़
पंचमुहाल, सूरत।

दक्खिन मध्य क़िस्मत—अहमदनगर, ख़ानदेश, नासिक
पूना, सितारा, शोलापुर।

करनाटक—बेलगांव, धारवार, बीजापुर।

कोनकन—थाना, कोलापुर, रतनागरी, उत्तरी किनारा।

सिंध—हैदराबाद, करांची, शिकारपुर, थरपरखर सिंध के
ऊपरी हिस्से की सरहद है।

कैफ़ियत।

बम्बई पहले दरजे का व्यापारिक नगर व बन्दर हिन्दोस्तान के पश्चिमी किनारे पर बसा है यहां की इमारतें बहुत बड़ी और खूबसूरत हैं। उसके पास एलीफेन्टा में बुद्ध मजहब वालों के मंदिर और गुफाएं हैं। बस्सीन में बाजीराव और अंग्रेज़ों के बीच सुलह नामा हुआ था। अहमदाबाद साबरमती के किनारे बादशाही

※ नोट—नोट—कुल आहाता एक गवर्नर की हुकूमत में है। राजधानी बम्बई है।



राजपूताना
सक्कर
खैरपुर
जैसलमेर
सांभर
जैपुर
अजमेर
सिन्ध
जोधपुर
हैदराबाद
अमरकोट
सिरोही
बूंदी
कराची
उदयपुर
परकर
डीसा
पालनपुर
कच्छ की खाडी
कच्छ
अहमदाबाद
गुजरात
इंदौर
द्वारका
राजकोट
काठीयावाड़
बरोदा
पोरबंदर
जूनागढ़
सूरत
धौलिया
भुसावल
सोमनाथ
मनमाड
औरंगाबाद
नासिक
कल्यान
अहमदनगर
बंबई
अरब का समुद्र
सतारा
शोलापुर
रतनागिरी
बीजापुर
कोल्हापुर
बंगलोर
नयसौर
बम्बई

समय में गुजरात की राजधानी था। **भड़ौंच** नर्बदा पर रुई की तिजारत के लिये मशहूर है। **सूरत** ताप्ती नदी पर है और यहां पहले पहल सन् १६०२ई० में अंग्रेजों की कोठी खुली थी।

**अहमदनगर**—में औरंगज़ेब का शरीर छूटा था। यहां की दस्तकारी मशहूर है। दरियां भी अच्छी बनती हैं। खानदेश में **धूलिया** अच्छी जगह है। गोदावरी के निकास के पास **नासिक** हिंदुओं का तीर्थ स्थान है, यहां पर श्रीरामचन्द्रजी वनवास के समय में कुछ दिन रहे थे। **पूना** पेशवा की और **सितारा** मरहठों की राजधानी था **शोलापुर** में तिज़ारत अच्छी होती है **महाबलेश्वर** सितारे के उत्तर व पश्चिम में अंग्रेजों के हवा खाने की जगह है। **बेलगांव** अंग्रेज़ी छावनी और व्यापारिक नगर है। **धारवाड़** और **हुबली** में रुई की तिजारत बहुत होती है। **बीजापुर** पुराने समय में आदिलशाही बादशाहों की राजधानी था।

**कोलापुर**--बम्बई के दक्षिण में एक छोटासा ज़िला है। यहां की कचहरियां **अलीबाग** में हैं। उत्तरी किनारे में जंगल बहुत हैं।

**हैदराबाद**—सिंध नदी पर सन् १८४४ ई० तक सिंध की राजधानी रहा। **करांची** बहुत अच्छा बन्दर है। **म्यानी** में अंगरेज़ों और अमीरों से लड़ाई हुई थी। **ठट्ठा** में मुहम्मद तुग़लक मरा था। **शिकारपुर** व्यापारिक नगर है। **द्वारका** गुजरात में हिन्दुओं

का पवित्र और तीर्थ का स्थान है। **अमरकोट** में अकबर पैदा हुआ था।

**देसी रियासतें**--खैरपुर, कच्छ जिसकी राजधानी भुज है और मंडी बन्दर है। बड़ौदा, काठियावाड़, कोल्हापुर, सावन्तवाड़ी। काठियावाड़ के दक्षिणी किनारे पर सोमनाथ महादेव का मन्दिर है, जिसको महमूद ग़ज़नवीने लूटा था। राजकोट और भावनगर मध्य और पोरबन्दर दक्षिण में बन्दर है।

**इतिहास**--यह हाता इस प्रकार बना (१) सूरत में कोठी खुली (२) बम्बई को चार्लस दोयम ने ईस्ट इंडिया कम्पनी को देदिया (३) सालसट और एलीफेन्टा सन् १७८२ ई० में सालबाई के सुलहनामें से मिले। सूरत, भड़ौच, और खेड़ा सन् १८०२ ई० में बस्सीन के सुलहनामें से आये। कोनकन दक्खिन और करना टक मरहठों की तीसरी लड़ाई के बाद शामिल हुए और सिंध १८४३ ई० में मिलाया गया।

प्रश्न--(१) नीचे के नामों को नक्शे मे दिखलाओ। कोनकन, महाराष्ट्र, गुजरात, सिंध, काठियावाड़, कच्छ गिरनार, नर्बदा, भड़ौच, सूरत, लूनी, पूना, अहमदाबाद (२) उन दो पहाड़ों के नाम बतायो जो पश्चिम मे पूरब को जाते है (३) खम्भात की खाड़ी में कौनसी चार नदियां गिरती हैं (४) अहमदाबाद, भड़ौच, सूरत, नासिक और अहमदनगर किन नदियों पर बसे हैं (५) सतपुड़ा पहाड़ कौनसी दो नदियों के बीच में वाटरशेड बनाता है (६) पूर्व की तरफ कौन कौन सी नदी बहती है (७) बम्बई हाते मे कौन कौन से हिस्से शामिल है बम्बई हाते में बताओ। (अ) हिन्दुओं के पवित्र स्थान [ब] देसीरियासते [प] पश्चिमी किनारे के मशहूर शहर [त] रेल के जंकशन स्टेशन [ट] गरमी के मौसम मे अंगरेजों के हवा खाने की जगह [६] अगर कोई किनारे चलने वाली

नाव क़रांची से बम्बई जावे तो बताओ उस को किन खाड़ियों में होकर जाना होगा और कौन कौन सी नदियों के मुहाने दिखलाई देंगे और कौन कौन से शहर और बन्दर रास्ते मे पड़ेंगे (१०) बम्बई हाते मे कौन कौन सी भाषाए बोली जाती है, मरहटों की राजधानी क्या थी (११) बताओ ताप्ती पर बड़ा शहर, सिंध का बन्दर, व खास शहर, गुजरात मुसलमानों की राजधानी, नर्बद पर रुई की तिजारत की जगह [१२] बम्बई हाते का एक नक्शा बनाओ औ उसमें पहाड़ नदी बनाओ और उन शहरों के नाम भी लिखो जहां व्यापार होता है।

## मदरास हाता।

मदरास हाता दक्षिण भारत में दोनों तरफ समुद्र के किनारे १४ ½ दरजे अक्षांश तक फैला हुआ है और पूर्वकी तरफ उड़ीसा क चलागया है। जो ज़िले समुद्र के किनारें गोदावरी और उड़ीसा के वीच में हैं, उनको **उत्तरी सरकार** कहते हैं। यह हिस्सा विस्तार के खयाल से वंगाल से छोटा है और संयुक्त प्रदेश आगरा व अवध की तरह आवाद नहीं है।

**सीमा**--उत्तर में उड़ीसा, मध्यदेश, हैदरावद, मैसूर, व बम्ब दक्षिण में हिन्द महासागर, पूर्व में बंगाल की खाड़ी और पश्चि में अरबसागर है।

**आबादी**--चार करोड़ चौदह लाख आदमियों की है।

**क्षेत्रफल**--१४१००० वर्गमील है।

**आमदनी**--११ करोड़ रुपए सालाना है।

आबहवा ज्यादह गरम है। पश्चिमी किनारे पर ज्यादह पानी बरसता है। पहाड़ियों की आबहवा अच्छी है और हाकिमलोग गरमियों के दिनों में वहां रहते हैं।

**नदी**—गोदावरी, कृष्णा, कावेरी, उत्तरी व दक्षिणी पेनार और बीगा है।

**पहाड़** पूर्वी व पश्चिमीघाट, नीलगिरी, अनामली, पिलनी और शिवराय हैं।

**झील**—कोलार, चिल्का और पालीकट।

**भाषाएं**—तैलगू, तामिल, मलायम और कनारी।

**ज़रूरी बातें**—(१) पानी कम बरसने के कारण जगह जगह पर नहरें जारी हैं और इन्हीं के द्वारा आबपाशी होती है (२) पूर्वी और पश्चिमी घाट मैसूर के दक्षिण में मिलते हैं। यहां वे नीलगिरी कहलाते हैं (३) दादा बेटा सबसे ऊंची चोटी है (४) उटकमंड अंग्रेज़ों के हवाखाने की जगह है (५) बन्दर यद्यपि गिनती में अधिक हैं, लेकिन अच्छे नहीं हैं (६) ज्यादहतर लोग हिन्दू हैं, सोलहवां हिस्सा मुसलमानों का है, ईसाई और जगहों से यहां ज्यादह पाए जाते हैं।

**बन्दर**—गोपालपुर, वजीगापट्टम, मसलीपट्टम कोकोनड़ा, नागापट्टम, तूतीकोरन, नेपुर, कानूर, मंगलोर और कालीकट।

(१) **पूर्वी किनारे के जिले**—गंजाम, वजीगापट्टम, गोदावरी, कृष्णा, नेलोर गंतूर, मदरास, चिंगलपट, दक्षिणी अरकाट,

(२) **पश्चिमी किनारे के ज़िले**—मलाबार, दक्षिणी किनारा

(३) **अन्दरूनी ज़िले**--कड़ापा, करनूल, बिलारी, अनंतपुर उत्तरी अरकाट, त्रिचनापली, सेलम कोयम्बटूर, नीलगिरी।

## कैफ़ियत।

**मदरास**—पूर्वीकिनारे पर सन् १६३८ ई० में अंग्रेज़ों का अधिकार हुआ। यहां यूनीवर्सिटी और हाई कोर्ट हैं। जहाज़ी तिजारत अच्छी होती है। **कांजीवरम** में पुराने समय के बहुत मंदिर हैं। **नीलोर**--उत्तरी पीनार पर है यहां के बैल और कालीन अच्छे होते हैं। **गंतूर** में हीरे की खान है **मछलीपट्टम** में सन् १६०६ ई० में अंग्रेज़ आकर बसे थे। यहां की छींट अच्छी होती है। **बेजावादह** रेल का जंक्शन है। **एलोर** कोलिर झील के पास दरी के वास्ते मशहूर है। **राजमहेन्द्री** में गोदावरी पर दो मील लम्बा रेल का पुल है। **वजीगापट्टम** पहाड़ी ज़िला है, यहां सींग के संदूकचे अच्छे बनते हैं। हाथीदांत, चन्दन की लकड़ी और चांदी का काम भी अच्छा बनता है। **गंजाम** सबसे उत्तरी ज़िला है, इसमें छतरपुर फौजी मुक़ाम है। **कलिंगापट्टम** और **गोपालपुर** बन्दर हैं। **बिलारी** में एक पहाड़ी पर किला बना है जहां सरकारी फौज रहती है। **उत्तरी अरकाट** पहले करनाटक के नव्वाबों की राजधानी था। **दक्षिणी अरकाट** में जंजी का पहाड़ी क़िला है।

**तंजौर** कावेरी के डेल्टा में बसा है। **मदुरा** में बड़े बड़े मन्दिर पुराने समय के हैं। **रामेश्वरम** में महादेवजी का मन्दिर है, जहां हजारों यात्री जाते हैं। **त्रिचनापली** फौजी मुकाम है, इसीके पास श्रीरंगम में रंगजी का बहुत बड़ा मंदिर है। **सलेम** का सूती व रेशमी कपड़ा अच्छा होता है। **कालीकट** मलाबार का सदर मुकाम है। **मंगलोर** दक्षिणी किनारे का खास शहर है।

**देसी रियासतें** (१) ट्रावनकोर जिसकी राजधानी ट्रेवेंड्रम है और ऐलपी और कोयलन बन्दर हैं (२) कोचीन ट्रावनकोर के उत्तर में है, इसकी राजधानी अरनाक्यूलम है (३) पदुकोटा।

**इतिहास**--सन् १६३९ ई० में फोर्ट सेण्ट जार्ज के वास्ते जमीन मोल लीगई और उसके चारों ओर आबादी की गई। सन् १७६३ ई० में चिंगलपट नवाब कर्नाटक से मिला। सन् १७६५ ई० में उत्तरी सरकार शाहआलमसे मिला सन् १७९२ ई० में मलाबार सलेम और मदुरा मैसूर की दूसरी लड़ाई के बाद हाथ आये। इसी तरह और शहर धीरे २ हाथ आते गये। यहां तककि सन् १८०१ ई० में एक हाता बनगया और एक गवर्नर के सुपुर्द हुआ।

प्रश्न--[१] मदरास हाते की सीमा बताओ [२] दक्षिण में कौनसा अन्तरीप है, सिवाय इसके और कौनसा अन्तरीप है [३] लंका और हिन्दोस्तान के बीच कौनसी खाड़ी और मुहाने है [४] हिन्दोस्तान के पूर्वी और पश्चिमी किनारे किन किन नामों से पुकारे जाते है [५] ये जगह नक्शे में दिखलाओ-कोयम्बटूर, करनूल, गंजाम, नलोर, मदुरा, विजीगापटम, नीगापटम, रामेश्वरम

वेलूर [६] नीचे के क्या है और कहां है-कावेरी, वेपुर, शिवराय राजमहेन्द्री. एलोर कोलेरुन, चिंगलपट्ट, उटकमंड कोलिर, मगलोर [७] अंग्रेजों के हवाखाने के मुकाम, हिन्दुओं के पवित्र स्थान पहाड़ी किले बनाओ [८] मदरास हाते मे कौन कौनसी हिन्दोस्तानी रियासतें हैं. उनके खास शहर बताओ [९]मदरास हाते का नक्शा खींचो और यह नाम लिखो-एलोर, रामनद, तनावली. उत्तरी पीनार, रामेश्वरम कुमारी अन्तरीप, त्रेवेंडम मरकरा अनामली[१०] इस हाते मे रेल के जंकशन स्टेशन बताओ यह भी लिखो कि वहां कौन कौनसी रेलें जाकर मिलती है (११) मदारस हाते के बन्दरों के नाम बताओ । इस हाते मे कौन कौनसी भाषाएं बोली जाती है (१२) इस हाते मे कौन कौनसी जगह ऐतिहासिक वृतान्त के लिये मशहूर है ।

## ब्रह्मा ( बरमा )

**सीमा**--उत्तर में चीन, पूर्व में श्याम, दक्षिण में का डमरू मध्य और बंगाल की खाड़ी, पश्चिम में बंगाल की खाड़ी व पूर्वी बंगाल।

**भाग**--यह मुल्क दो भागों में बंटा हुआ है यानी अपर बरमा और लोअर बरमा। बहुत दिनों से लोअर बरमा अंगरेज़ों के प... था और एक चीफ कमिश्नर यहां हुकूमत करता था सन् १८... ई० में अपर बरमा भी शामिल होगया और सन् १८९८ ई०... बजाय चीफ़ कमिश्नर के एक लेफटेनेन्टगवर्नर के मातहत हो... जिनका सम्बन्ध गवर्नमेंट आफ़ इंडिया से है।

**आबादी**-एक करोड़ पांच लाख के करीब है और ज...

२ $\frac{१}{२}$ लाख वर्गमील के करीब है ।

**आबहवा**--गरम व मरतूब है मगर समुद्र के किनारे की आबहवा ज़रूर अच्छी है।

**पहाड़**--अराकान यूना, शान पीगू, यूमा व टनासिरम यूमा।

**नदियां** ऐरावती, सालविन और सितांग दक्षिण को बहकर मर्तबान की खाड़ी में गिरती हैं।

**मज़हब**--अधिकतर बौद्ध धर्म फैला हुआ है।

**पैदावार**--पानी खूब बरसता है इसलिये चावल खूब पैदा होता है, लकड़ी भी अधिकता से मिलती है क्यों कि जंगल बहुत है।

## आठ कमिश्नरी व ३६ ज़िले।

| ( कमिश्नरी ) | | ( ज़िले ) |
|---|---|---|
| अरकान | दक्षिणी बरमा | अकयाब, सेडवी, अराकान, क्यूक, पीहू। |
| पीगू | | रंगून, हान्तावादी, प्रोम, ठारावादी, पीगू। |
| ऐरावेती | | टोंगोवा, वसीन, हनजादह, येगपियापन। |
| टनासिरम | | टोंगो, सालवीन, थाटोन, अमहर्स्ट, टेवाय, मरगु। |
| मंबू | | थटमट्यू, पकोको, मंबू मेंगोई। |
| मंडाले | उत्तरी बरमा | मंडाले, भामूमट, क्यारकाथा, कानयाकूल। |
| सीगेंग | | शोत्रू, सीगेंग, चंडोन दक्षिणी, चंडोन उत्तरी। |
| मेकटीला | | वयूकसी, मेकटीला, यमीथन, मेंगयान। |

## कैफ़ियत ।

**रंगून**--पीगू में ऐरावती पर राजधानी और बन्दरगाह है। यह शहर बहुत अच्छी तरह से बसा है और बिलकुल विलायती शहर मालूम होता है बौद्धमत की बहुत सी इमारतें यहां हैं । यहां से चावल, लकड़ी और मसाला बाहर को जाता है। **बस्सीन** ऐरावती के डेल्टा में बन्दर है। **प्रोम**--ऐरावती के बांये किनारे पर पहले समय मे राजधानी था। **टोंगो**-- फौजी मुकाम है। **मोलमिन**--सालवीन नदी के दहाने पर अच्छा बन्दर है, यहां से बाहर को लकड़ी बहुत जाती है। **टेवाय**--और **मरग्यू**--टनासिरम के किनारे पर छोटे बन्दर हैं।

**मंडाले**--अपर बरमा ऐरावती के किनारे पिछले महराजा ब्रह्मा की राजधानी था। **आवा** और **अमरापुर** पहले समय में राजधानी रहे लेकिन अब उजड़े हुए हैं। **अकयाब** से चावल बाहर को जाता है। **क्यूकप्यू**--रामरी द्वीप पर अच्छा बन्दर है।

**इतिहास**--सन् १८२४ ई० में ब्रह्मा की पहिली लड़ाई के बाद अराकान और टनासिरम अंग्रेज़ों के कबजे में आये। पीगू और ऐरावती का डेल्टा ब्रह्मा की दूसरी लड़ाई में। अपर ब्रह्मा

ब्रह्मा की तीसरी लड़ाई के बाद । सन् १८९७ ई० में यह कुल मुल्क एक अलग लेफटेनेन्ट गवर्नर के सिपुर्द होगया । *

प्रश्न–( १ ) ब्रह्मा को किन दो हिस्सों में बांटा है । हर एक हिस्से के ज़िले बयान करो ( २ ) कौनसा हिस्सा ब्रह्मा का पहले से अंगरेजों के पास था । फिर दूसरा हिस्सा कब और कैसे उसमे आमिला (३) ब्रह्मा की नदी और पहाड़ बयान करो । यह नदियां कहां जाकर गिरती है [४] लोअर बरमा किन तीन हिस्सों मे बटा है । बीच के हिस्से को क्या कहते है (५) आजकल ब्रह्मा की राजधानी क्या है, इसके पहले कौन २ शहर राजधानी रहचुके है (६) नीचे के नामों को नक्शे में दिखलाओ, टवाय, मंडाले, नीगरेस, अकयाब, सालविन अराकान गूमा एंडमान मरतबान (७) नीचे के स्थान किस किस कमिश्नरी मे है, इनजादह थारावादी, दक्षिणी चडोन मेकटीला सेंडवी काथा थेटम्यू (८) लोअर बरमा के पश्चिमी किनारे पर कौन द्वीप समूह है ब्रह्मा का दक्षिणी हिस्सा किस डमरूमध्य पर जाकर खतम होता है ।

## दूसरे हिस्से ।

कुर्ग–यह पहाड़ी ज़िला रियासत मैसूर व मलाबार के बीच में बसा है और मैसूर के रेज़ीडेंट की निगरानी में है। यहां कहवा और छोटी इलायची बहुत पैदा होती है। मरकरा सदर मुकाम है।

एंडमान व नीकोबार द्वीप समूह बंगाले की खाड़ी मे है। पोर्ट ब्लेयर सदर मुकाम है जहां हिन्दोस्तान के जन्मभियादी कैदी भेजे जाते हैं सन १८७२ ई० में शेरअलीखां कैदी ने लार्ड

---

* नोट–बृटिश बरमा मे रियासत शान जिनको स्यम भी कहते है शामिल है । इसमें बहुत सी छोटी रियासतें है, जो पहले स्वतंत्र थीं लेकिन अब [illegible] राज्य के आधीन है ।

मिंटो गवर्नर जनरल हिन्द को गोली से मार दिया था। **नीकोबार** में केला और नारियल बहुत होता है यह द्वीप एक चीफ कमिश्नर की निगरानीमें है। **लंका या सरनद्वीप** यह द्वीप हिन्दोस्तान के दक्षिण व पूर्व में है। सन् १८१५ई० में यह अंग्रेज़ों के हाथ लगा। हिन्दोसतान से मनार की खाड़ी और पाक के मुहाने इसको अलग करते हैं। लंका और हिन्दोस्तान के बीच दो द्वीप है, हिन्दोस्तान की तरफ़ वाले को रामेश्वरम कहते हैं और लंका की तरफ वाले को मनार कहते हैं। इन दोनो द्वीपों के बीच एक पहाड़ी है जिसको आदम का पुल कहते हैं, जिसको रामचन्द्रजी ने लंका पर चढ़ाई करने के समय बनवाया था। **पीडरोतला गला** और **आदम** की पहाड़ी मध्य में ऊंची चोटियां हैं।

**महाबली गंगा**--उत्तर व पूर्व को बहकर त्रिकोमाली के पास समुद्र में मिली है। **कोलम्बो** पश्चिमी किनारे पर राजधानी है। **कांडी** मध्य में पुरानी राजधानी है। **गाल्ली** दक्षिण में बन्दर है। मोती और जवाहरात द्वीप में पाये जाते हैं।

## ख़िराज देनेवाले राज्य।

(१) **कश्मीर**--बहुत शोभायमान देश पंजाब के उत्तर में है। कश्मीर खास, छोटा तिब्बत, लद्दाख और जम्बू उसके खास हिस्से हैं। क्षेत्रफल का ध्यान यदि न किया जाय तो यह दूसरे दरजे का राज्य

है, लेकिन पहाड़ी होने के कारण आबादी बहुत कम है। **श्रीनगर** झेलम पर राजधानी है, यहां के शालदुशाले मशहूर हैं। आबहवा बहुत उम्दा है। **जम्बू** महाराजा साहब के रहने की जगह है। **लिया** लद्दाख में खास शहर है। **इस्कारडो** में दुशालों की दस्तकारी अच्छी होती है। **गलगट** सरहद्दी मुकाम है।

(२) **निज़ाम हैदराबाद**--यह सबसे बड़ी मुसलमानी रियासत मध्यदेश के दक्खिण में है। वहां के हुकूमत करने वाले निज़ाम कहलाते हैं। राजधानी **हैदराबाद** कृष्णा की एक सहायक नदीपर बसा है। **सिकंदराबाद** और **बलारम** में अंग्रेज़ फ़ौज रहती है। सिकन्दराबाद रेजीडेन्ट के रहने की जगह है। **औरंगाबाद** और **दौलताबाद** पुरानी राजधानी थीं। **वारंगल, बिदर** और **गुलबर्गा** ऐतिहासिक जगह हैं। **असाई** में अंगरेज़ों और मरहटों में लड़ाई हुई थी।

(३) **मैसूर**--मदरास हाते से घिरा हुआ है और एक हिन्दू राजा की हुकूमत में है। मैसूर में **श्रृंगापट्टम** का मशहूर क़िला है। **बंगलोर** में सरकारी फौज रहती है। **मैसूर** राजधानी है और महाराजा साहब के रहने की जगह है। **कोलार** में सोने की खान है।

(४) **बड़ौदा**--यानी रियासत गायकवाड़ बहुत उपजाऊ



पंजाब
बिलूचिस्तान
मिट्ठनकोट
इंडस नदी
अनूपगढ़
बीकानेर
जैसलमेर
फलोदी
जोधपुर
पचभद्रा
अमरकोट
हैदराबाद
सिंध
सिरोही
अजमेर
किशनगढ़
जैपुर
भरतपुर
हिसार
मुरादाबाद
बरेली
शाहजहांपुर
आगरा
कानपुर
इलाहाबाद
ग्वालियर
मुरार
शेपुर
झांसी
कोटा
चित्तौर
शाहाबाद
गुना
बुंदेलखंड
रीवा
बंगाल
उदयपुर
नीमच
परतावगढ़
डूंगरपुर
रतलाम
सीहोर
उज्जैन
इंदौर
जबलपुर
अमरकंटक
बिलासपुर
अहमदाबाद
बरोदा
काठियावाड़
गुजरात
कच्छ की खाड़ी
भुज
राजपूताना

और हराभरा हिस्सा गुजरात में है . दक्षिणी किनारे पर **सोम-नाथ** महादेव का मन्दिर है, जिसको महमूद ग़ज़नवी ने लूटा था. **द्वारका** हिन्दुओं का तीर्थ स्थान है । यह रियासत आजकल बहुत उन्नति कर रही है ।

(५)**राजपूताना**—इस एजेंसी में जयपुर, जोधपुर और उदयपुर की बड़ी रियासतें और अलवर, बीकानेर, जैसलमेर, बूंदी, कोटा सिरोही, किशनगढ़, डूंगरपुर, भरतपुर, परतापगढ़, टोंक, बांसवाडा और करौली की छोटी २ रियासतें शामिल हैं । हर एक इनमें से एक एक पोलिटिकल एजेंट की निगरानी में है और ये सब एजेंट गवर्नरजनरल के आधीन हैं, जो आबू पहाड पर रहते हैं . **जोधपुर** सबसे बड़ी रियासत है, यहां संग मरमर की खान है । **जयपुर** निहायत आबाद और खुशनुमा रियासतहै इसमें रामनिवास बाग़, अजायब घर और आमेर का किला देखने योग्य इमारतें हैं . **रनथंभोर** का पुराना क़िला इसी राज्य में है। रियासत उदयपुर में **चित्तौर** का क़िला मशहूर है . **भरतपुर** का क़िला बहुत मजबूत है । इसी रियासत में डीग मे भवन अच्छे बने हैं . **करौली** की कली अच्छी होती हैं . आबू पहाड़ पर जैनियों का मशहूर मन्दिर है, इसमें संगमरमर पर नक्काशी का काम अच्छा बना है .

(६) **सेंट्रल इंडिया एजेंसी**—इस एजेंसी में ७१ रियासतें

है और सब एक एजेंट गवर्नरजनरल के आधीन हैं, जो इन्दौर में रहते है। बड़ी रियासतों में **गवालियर** या सेंधिया का मुल्क उत्तर में, **रीवां** और **बुंदेलखंड** पूर्व में, **भूपाल** और होल्कर की रियासत **इंदोर** दक्षिण में है। छोटे राज्यों में दतिया, ओरछा चरखारी, समथर, पन्ना और विजावर इत्यादि हैं। ग्वालियर बड़ी रियासत है, किला एक पहाड़ी पर बना है। इसी राज्य में उज्जैन पुराने समय में मशहूर और आबाद शहर था। **भिलसा** बेतवा के किनारे पर तमाखू की खेती के वास्ते मशहूर है। **मऊ** में छावनी है। **पन्ना** में हीरे की खान है। **भूपाल** में बेगम साहबा का राज है, यहां बहुत बड़ा ताल है। **सीहोर** में पोलिटिकल एजेंट रहते हैं। **ओरछा** का राजा बुंदेलों का सरदार गिना जाता है। **नीमच** में छावनी है, यह रियासत ग्वालियर में है। रीवां राज्य के **आमारवा** स्थान में कोयले की खान हैं। **धार** एक छोटीसी रियासत है।

(७) **बम्बई हाते की रियासतें**—जूनागढ़, कच्छ, काठियावाड़, कोल्हापुर, खैरपुर, सावन्तवाड़ी और भावनगर इत्यादि हैं। जूनागढ़ के पास गिरनार पहाड़पर जैनियों के मन्दिर हैं। भावनगर रुई की मंडी है।

(८) **मदरास हाते के राज्य**--ट्रावनकोर, कोचीन, पदूकोटा। ट्रावनकोर की राजधानी **ट्रेवेंड्रम** समुद्र के किनारे है। **ट्रेज़र** कोचीन की राजधानी है।

